ये लोके श्रुतिपरिपन्थिनः प्रवादा
ये वान्ये ऋषिमुनिदर्शितप्रभावाः ।
सर्वे ते कृतिमधिगत्य मामकीना—
मादर्शे विनिहितभावना भवन्तु ॥ ४३ ॥

संसार में जो जो वैदिक संप्रदाय प्रचलित हैं, अथवा वदिक संप्रदायों के विरोधी जो इतर मतप्रवाद हैं, वे सब के सब इस महाकाव्य में, आदर्श में प्रतिविम्ब के समान, अलग अलग प्रतीत हो जायंगे ॥ ४३ ॥

नैवास्मिन्नवमुपवर्णितं पुराणै—
रादिष्टं यदतिबलेन धर्मसूत्रैः ।
तत्सर्वं समुचितमेकधर्मतत्त्वं
धर्माय स्वहृदयशान्तये मयात्तम् ॥ ४४ ॥

इस महाकाव्य में मैंने किसी नवीन मत का वर्णन नहीं किया है, किंतु, वेद तथा धर्मसूत्रादि प्रतिपादित सनातन धर्म का ही जो तत्त्व है वही धर्मभावप्रचार एवं अपने हृदय की शांति के लिये संगृहीत किया है ॥ ४४ ॥

विलसतु भवभूत्यै भारते धर्मभावः
प्रसरतु जनभूत्यै भारतीयः प्रतापः ।
प्रभवतु भवबन्धोच्छित्तये धर्मचर्चा
निपततु मतवादः पामरैः सम्प्रगीतः ॥ ४५ ॥

ईश्वर करे, भारत में घर घर धर्मभाव विस्तृत हो, भारत का प्रताप प्रतिदिन बढ़े, मोक्ष की देने वाली धर्मचर्चा सर्वत्र फैले, और पामर जन प्रतिपादित मतवाद सर्वत्र नष्ट हो, सर्गान्त में ईश्वर से हमारी यही प्रार्थना है ॥ ४५ ॥

इति श्रीमदखिलानन्दशर्मकृतौ सतिलके श्रीसनातनधर्मविजये महाकाव्ये धर्मविवेचनं नाम प्रथमः सर्गः

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

## द्वितीयः सर्गः

श्रीमानशेषसुषमावलितः प्रशस्तो
यो वर्णितः प्रथमसर्गगतैः सुपद्यैः ।
धर्मस्य तस्य सकलोन्नतिसाधकस्य
किञ्चिन्महत्त्वमधुना विनिवेद्यतेऽत्र ॥ १ ॥

लक्ष्मी का एक मात्र निकेतन, सुन्दरता का अद्वितीय आधार जो धर्म पहले सर्ग में कहा जा चुका है उसका थोड़ा सा महत्त्व इस सर्ग में हम लिखते हैं ॥१॥

धर्मोऽयमीश्वरधृतः प्रतिभाति नूनं
यद्रक्षणाय नियते समये महेशः ।
सञ्चेष्टतेऽवतरति प्रधनं तनोति
नानाविधानि रुचिराणि वपूंषि धत्ते ॥ २ ॥

हमारी अनुमति में यह सनातनधर्म केवल ईश्वर के आधार पर अवस्थित है । इसीलिये उसकी रक्षा के लिये भगवान् समय समय पर अनेक प्रकार के अवतार लेकर बार बार प्रकट होते हैं ॥२॥

यो धर्मरक्षणकृते स्वयमेव सत्त्यां
सन्धाञ्चकार चरमादवरेऽवतारे ।
कस्मात्स नावतरतु प्रथितप्रभावो
योगीन्द्रवन्दितपदो जगतामधीशः ॥ ३ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

कृष्णावतार में धर्म की रक्षा के लिये जिन्होंने अपने आप ही सत्य प्रतिज्ञा की थी, वह योगिजनवंदनीय भगवान् क्यों न अवतार धारण करें ॥३॥

यद्वस्तु यस्य भुवने भवति प्रकामं
तद्रक्षणाय यततेऽविरतं सएव ।
लोकेष्विदं प्रथितमस्ति निदर्शनं य-
त्सर्वत्र सर्वविषयेषु निविष्टमास्ते ॥ ४ ॥

संसार में जो पदार्थ जिसका होता है उसकी रक्षा के लिये वही चिंतित रहता है, यह बात सर्वत्र प्रसिद्ध है और देखने में भी प्रतिदिन आती है ॥४॥

धर्मो धनं जगति केवलमीश्वरस्य
नान्यस्य कस्यचिदतो जगतामधीशः ।
तस्याधिकामवनतिं प्रविलोक्य वेगा-
दाविर्भवत्यवनिमण्डलसाधनैः स्वैः ॥ ५ ॥

धर्मरूपी धन केवल ईश्वर का है अन्य का नहीं। इसी कारण से वह उसकी अधिक अवनति देखकर अपनी योगमाया के द्वारा शीघ्र प्रकट होते हैं ॥५॥

यः सर्वसौख्यनिलयो विलयोपि यस्य
वेदोदितस्य जगतां प्रलयं तनोति ।
धर्मस्य तस्य जगदीश्वररक्षितस्य
यल्लक्षणं निगदितं मुनिभिस्तदेतत् ॥ ६ ॥

समस्त सुखों का जो आधार है तथा जिसके नाश से जगत् का नाश हो जाता है, उस ईश्वररक्षित धर्म का लक्षण मुनियों ने इस प्रकार किया है ॥ ६ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

योधारयत्यखिलमात्मनि यं च लोके[1]
सर्वे धरंति जडचेतनभावमाप्ताः ।
द्रव्याश्रितः श्रुतिशतैरुपगीयमानो
धर्मः स विश्ववलये नियतप्रतिष्ठः ॥७॥

जो समस्त जगत् का धारण करता है तथा जगत् के समस्त पदार्थ जिसका धारण करते हैं वह द्रव्यनिष्ठ, वेदादि सत्यशास्त्र-प्रतिपादित सनातन धर्म है ॥ ७ ॥

यस्याश्रयात्सकलमभ्युदयं समेति
निःश्रेयसं च मनुजो युगपत्स धर्मः ।
संवर्णितः कणभुजा निजसंप्रणीते
वैशेषिके यदतिविश्रुतमस्ति लोके ॥८॥

जिसके आश्रय से मनुष्य अभ्युदय तथा निःश्रेयस दोनों को एकसा प्राप्त कर लेता है वही धर्म है, ऐसा वैशेषिक में महर्षि कणाद ने कहा है । [ यतोऽभ्युदयनिःश्रेयससिद्धिः स धर्मः ] ॥ ८ ॥

नानाविधानि मुनिभिः स्वविनिर्मितेषु
यल्लक्षणानि गदितानि निबन्धनेषु ।
धर्मः स वेदविहिताचरणानुरूपो
धत्तेऽखिलं जगदिदं स च धार्यतेऽन्यैः ॥९॥

प्राचीन आचार्यों ने अपने अपने ग्रन्थों में जिसके नाना प्रकार के लक्षण किये हैं वही सनातनधर्म सब का धारण करता है, यही सर्वतंत्र-सिद्धान्त है ॥ ९ ॥

वन्हिर्यथा निजगतामनिशं विधत्ते
तामुष्णतां जगति सादरमेवमेव ।

---

१ धारणाद्धर्ममित्याहुर्धर्मोधारयते प्रजाः ।
यत्स्याद्धारणसंयुक्तं स धर्म इति निश्चयः ॥ (महाभारत-कर्णपर्व ६९ । ५९)



CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

सा चोष्णतापि निजसम्भवनेन वन्हिं
सम्भावयत्युभयतो धरणं तदेतत् ॥१०॥

जिस प्रकार अग्नि अपने में उष्णता का धारण करता है उसी प्रकार उष्णता भी अपने में अग्नित्व का धारण करती है; यही अन्योन्याश्रय धर्म शब्द के अर्थ में ओतप्रोत है ॥ १० ॥

यान्यत्र विश्ववलये विविधाभिधानि
वस्तूनि सन्ति सकलान्यपि तानि धर्मः ।
धत्ते परस्परसमाश्रयणेन तस्मा-
द्धर्मं विना किमपि नैव वितिष्ठतेऽत्र ॥११॥

संसार में जितने पदार्थ दृष्टिगोचर होते हैं उन सब को धर्म ही अन्योन्याश्रयभाव से धारण करता है । यह बात निःसन्देह है कि धर्म का आश्रय लिये बिना कोई भी पदार्थ नहीं रह सकता है ॥ ११ ॥

धर्मेण तिष्ठति मही नभसः प्रतिष्ठा
धर्मेण तोयमपि तिष्ठति तत्प्रतिष्ठम् ।
धर्मेण वाति पवनो दहनोपि धर्म-
माश्रित्य तिष्ठति न किञ्चिदतो विरुद्धम् ॥१२॥

धर्म के आधार पर पृथिवी स्थित है । उसी के आश्रय से जल ठहरा हुआ है । वायु और अग्नि भी उसी के आश्रित हैं । कहां तक कहें समस्त जगत् ही उसी के आधार पर है ॥ १२ ॥

धर्मेण विश्वमखिलं वितनोति धाता
धर्मेण पालयति सर्वमिदं स विष्णुः ।
धर्मेण नाशयति तन्मदनान्तकोपि
धर्माश्रितं तत इदं सकलं प्रदिष्टम् ॥१३॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

ब्रह्मा धर्म के द्वारा ही सृष्टि को बनाते हैं। विष्णु धर्म के आधार पर ही उसका पालन करते हैं। शंकर भी धर्म के नियम से ही उसका संहार करते हैं। इसलिये यह सारा जगत् धर्माश्रित है ॥ १३ ॥

धर्मः प्रशास्ति मनुजानुत धर्मएव

रक्षत्यजस्रमखिलं भुवनप्रतिष्ठः ।

जागर्ति सुप्तमनुजेष्वपि धर्मएक-

स्तस्माद्विदुः सकलधारकमेनमेव ॥१४॥

धर्म ही समस्त प्रजा का शासन करता है। धर्म ही प्रजा की रक्षा करता है। सोते हुए चराचर को धर्म ही जगाता है, इसलिये धर्म ही सब का धारण करनेवाला माना जाता है ॥ १४ ॥

विश्वात्मकं यमिह वेदविदो वदन्ति

लोके पुराणपुरुषं मुनयः पुराणाः ।

धर्मेण सोऽपि विधृतोऽस्ति पुनः कथैव

कस्यापरस्य जगतामुदरे स्थितस्य ॥ १५ ॥

प्राचीन आचार्य मूर्तामूर्त भेद से विश्वात्मक जिस पुराण-पुरुष का वर्णन करते हैं वह भी धर्म के आधार पर ही अवस्थित है, अन्य पदार्थों का तो कहना ही क्या ? ॥ १५ ॥

धर्मोऽप्ययं भुवि सनातन एव मन्ये

यस्मादमुष्य नियतो गणितागमज्ञैः ।

नाद्यापि जन्मदिवसः परिचिंतितोपि

सम्प्रापितः स्मृतिपथं विविधैर्विचारैः ॥१६॥

धर्म सनातन है, अनादिकालसिद्ध है, यही बात सर्वसंमत है, क्योंकि इसका आदिदिवस अनेक बार ढूंढ़ने पर भी गणितज्ञों ने आज तक नहीं पाया है ॥ १६ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

पर्यायवाचकतया निगदन्ति धर्मं
केचित्सनातनपदेन विदांवरिष्ठाः ।
केचिद्वदन्ति तमजासहजं ततोऽन्ये
नैसर्गिकं प्रकृतिजं च समामनन्ति ॥१७॥

धर्म के पर्यायवाचक शब्दों में कोई इसको सनातन कहते हैं और कोई प्रकृतिसहज, कोई इसको निसर्गज मानते हैं और कोई प्रकृतिजन्य ॥१७॥

धाराप्रवाहवदियं विशदा विसृष्टि-
र्नित्यैव संनिगदितास्ति यथाऽऽगमेषु ।
धर्मोऽप्ययं प्रकृतिवत्प्रथितस्तथैव
नित्यो न चास्य जननं न मृतिर्न नाशः ॥१८॥

जिस प्रकार धाराप्रवाह के समान अनादिकाल से यह सृष्टिचक्र चलता आ रहा है उसी प्रकार यह धर्म भी अनादिकाल से आ रहा है इसीलिये यह अनादि और अनंत है ॥ १८ ॥

यस्यास्ति जन्मदिवसः प्रथितो जगत्यां
नाशोपि तस्य नियतो नियतेर्निदेशात् ।
जन्मैव यस्य मुनयो न विदन्ति तस्य
नाशः कथं प्रतिभविष्यति लोकमध्ये ॥१९॥

संसार में जिसका जन्म होता है, उसी का नाश भी संभव है। जिस के जन्मदिन को मुनिजन भी नहीं कह सके उसका अंतदिवस कौन बता सकता है ॥ १९ ॥

भानौ यदन्तरमथातिघनेऽन्धकारे
यद्वान्तरं दिवसरात्रियुगे निविष्टम् ।
पातालजेषु धरणीतलजेषु याव-
द्धर्मे मते च बहुधान्तरमस्ति तावत् ॥२०॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

जितना अन्तर प्रकाश और अंधकार में, दिन और रात्रि में तथा मर्त्यलोक और पाताल लोक में है उतना ही अंतर मत और धर्म में है ॥२०॥

अद्यापि विस्फुटतया प्रथितं जगत्यां
तत्तन्मनुष्यजननादिदिनं मतानाम् ।
आद्यंदिनं यदधुनापि दिगन्तरेषु
तत्तन्मतानुगजनेषु निविष्टमास्ते ॥ २१ ॥

जिन जिन मनुष्यों ने संसार में मतवाद प्रचलित किये हैं उन का जन्म दिवस ही मतों का जन्म दिवस माना जाता है, जो जापान अरब आदि देशों में आज भी है ॥ २१ ॥

नामाक्षराणि विलसन्ति मतेषु येषु
लोके मतानि किल तानि मतानि पुंसाम् ।
पुन्नाम यत्र न चकास्ति महेश्वरीयो
धर्मः स एव हि सनातननामधेयः ॥ २२ ॥

जिनके आरंभ में मनुष्यों के नाम लगे हुए हैं वे नाना प्रकार के मत हैं, जिसके साथ मनुष्य का नाम नहीं लगा हुआ है वह ईश्वरीय सनातन धर्म है ॥ २२ ॥

अस्तङ्गते दिनकरे समुपागतायां
रात्रौ यथा तमसि विष्णुपदे विभाति ।
खद्योतपंक्तिरधमा मतकल्पनाऽपि
धर्मावसानसमये भुवि तद्वदेव ॥ २३ ॥

जिस प्रकार सूर्य के छिपने पर रात्रि में खद्योत आकाश में चमकते हैं उसी प्रकार धर्म के छिपने पर संसार में अनेक मत चमकने लगते हैं ॥२३॥

सूर्योदये विलयमेति यथान्धकारो
भूमण्डले कृतपदः प्रभया तथैव ।

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

धर्मोदये विलयमेति मतप्रवादः
सत्याश्रयेण विषयेऽत्र मतं ममेदम् ॥२४॥

सूर्य के उदय होने पर जिस प्रकार अन्धकार नष्ट हो जाता है उसी प्रकार धर्म के उदय होने पर मत नष्ट हो जाते हैं, यह हमारा अनुभव है ॥२४॥

सर्वोपभोगसुलभो निगमप्रदिष्टो
विश्वोपकारनिरतो मुनिभिः प्रगीतः ।
कोऽन्योऽस्तिभूमिवलयेऽखिलशर्मगर्भो
धर्मं सनातनमृते विशदः स्वधर्मः ॥२५॥

वेदप्रतिपादित, विश्व के उपकारी, ऋषि-मुनि-प्रशस्त, समस्त सुख के निदान सनातन धर्म को छोड़कर मनुष्यमात्र के लिये लाभदायक, अन्य कोई धर्म नहीं है ॥ २५ ॥

यत्सौष्ठवं सुलभतापि च याऽत्र धर्मे
वेविद्यते तदितरेषु मतेषु नो सा ।
संदृश्यते निजनिजोचितमात्मरक्षा-
रूपं निदर्शनमिहास्ति परं प्रमाणम् ॥२६॥

जो सुलभता और सुन्दरता इस सनातन धर्म में विद्यमान है वह मनुष्यप्रणीत मतमात्र में नहीं है, इसका प्रत्यक्ष प्रमाण अपने स्वरूप की रक्षा है ॥ २६ ॥

अस्तित्वमात्मविषयं यदि लोकमध्ये
वेविद्यते सकलमेव तदाऽवशिष्टम् ।
अस्तित्वमेव यदि नास्ति तदा किमस्ति
सर्वं विनष्टमिदमस्ति जगत्प्रतिष्ठम् ॥२७॥

यदि जगत् में अपना अस्तित्व है, तो सब कुछ है, यदि अपना अस्तित्व ही जाता रहा तो रहा ही क्या ? संसारगत समस्त पदार्थ अस्तित्व रहने पर ही अच्छे लगते हैं ॥ २७ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

एकेन गो-गवय-कासर-मेष-जातं
दण्डेन शास्ति भुवि यद्वद्जातशिक्षः ।
तद्वन्मतेष्वपि मताधिपतिः प्रमत्तः
सर्वानुपस्थितजनान्निजशासनेन ॥२८॥

जिस प्रकार पशुपाल गौ, महिषी, भेड़ आदि पशुओं को एक ही दंड से हाँकता है उसी प्रकार मत का चलानेवाला भी मनुष्यों को एक ही प्रकार की शिक्षा देता है ॥ २८ ॥

लोकोपकारकरणाय सनातनेऽस्मि-
न्धर्मे प्रतिष्ठितपदे भुवि भावुकानाम् ।
भेदेन कर्म नियतं नियमेन यस्य
संसेवनात्परमशर्म जनः समेति ॥२९॥

विश्वमात्र के उपकार के लिये इस सनातन धर्म में जातिभेद के अनुसार प्रत्येक जाति का कर्तव्य भी अलग अलग बतलाया गया है, जिसके सेवन से प्रत्येक मनुष्य सुख को प्राप्त होता है ॥ २९ ॥

सत्वंरजस्तम इति क्रमशो बिभर्ति
यद्वद्गुणान्प्रकृतिरात्मनि दैवयोगात् ।
धर्मोऽप्ययं गुणवशेन भिदामनन्तां
तद्वद्दधाति जगदीश्वरशासनेन ॥३०॥

जिस प्रकार प्रकृति अपने में यथाक्रम सत्त्व, रज, तम इन तीन गुणों को धारण करती है उसी प्रकार सनातन धर्म भी ईश्वर के नियम से, गुणानुरूप अनेक प्रकार के साधन रखता है ॥ ३० ॥

सत्वानुगा जगति ये विधिवंशजाता-
स्तेषां कृते नियतमस्ति सनातनेऽस्मिन् ।

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

धर्मे समस्तनिगमागमसिद्धकृत्यं
यस्याश्रयेण मनुजस्त्रिदिवं समेति ॥३१॥

सत्त्वगुणसंपन्न जो मनुष्य ब्राह्मण वंश में जन्म लेते हैं उनके लिये इस सनातन धर्म में उन समस्त वैदिक कर्मों का विधान है, जिनके सेवन से मनुष्य स्वभाव से उत्तम गति को प्राप्त होता है ॥ ३१ ॥

ये ये रजोगुणपराः प्रभवन्ति लोके
धर्मो युनक्ति किल तानवरस्वभावान् ।
कृत्येषु भोगमयसाधनमञ्जुलेषु
संसारगर्तपतनं फलमस्ति येषाम् ॥३२॥

जिन की प्रवृत्ति स्वभाव से रजोगुण में रहती है उन क्षत्रिय एवं वैश्यों को सनातन धर्म ऐसे कर्मों में लगाता है जिनका फल गीता में बार बार जन्म लेना कहा है ॥ ३२ ॥

लोके तमोगुणमुपेत्य जनिं प्रयाता
ये मानवाः शवर-शूद्र-समानवर्णाः
तेषांकृते निगदितं परमादरेण
कृत्यं द्विजातिपरिसेवनमेव शास्त्रैः ॥३३॥

केवल तमोगुण के आधार पर जिन शूद्रादि संकीर्ण जातियों का आविर्भाव होता है, उनके लिये इस धर्म में केवल ब्राह्मणादि द्विजातियों का सेवामात्र ही कर्तव्य है ॥ ३३ ॥

ये शूद्रजातिमधुना द्विजकार्यमध्ये
संयोजयन्ति मतवादपराः प्रमादात्
धर्मस्य नैव किल ते निभृतं रहस्यं
जानन्ति मन्दमतयः परमार्थशून्याः ॥३४॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

जो प्रमादी आजकल शूद्रादि संकीर्ण वर्ग को द्विजातियों के कर्मों में प्रवृत्त करते हैं, वे शून्यहृदय धर्म के तत्त्व को अभी तक समझे ही नहीं हैं ॥ ३४ ॥

वैद्यो यथा समवलोक्य बलाबलादि-
भेदं निजौषधविधानकृतिं तनोति ।
धर्मोऽप्ययं भुवि तथैव विलोक्य वृत्तिं
कर्माणि निर्दिशति मानवजातिमध्ये ॥३५॥

वैद्य जिस प्रकार बलाबल की परीक्षा करके रोगियों के लिये औषध का विधान करता है उसी प्रकार यह सनातनधर्म भी मनुष्यों की वृत्ति के अनुकूल कर्मों का भेद करता है ॥ ३५ ॥

नो मित्रता जगति वैद्यवरस्य नापि
वैरं निदानकुशलस्य रुजार्दितेषु ।
केनापि साकमधिकारिभिदैव मन्ये
हेतुस्तदीयसुमहौषधदानमध्ये ॥३६॥

संसार में वैद्य न तो किसी रोगी से शत्रुता रखता है न मित्रता, केवल अधिकारि-भेद से निदान-कुशल वैद्य, औषधि में भी भेद करता है, दृष्टान्त प्रसिद्ध है ॥ ३६ ॥

रोगं तथा तदनुगं मनुजेषु दोषं
देशं ततः परतरं समयं विविच्य ।
यो नो चिकित्सति रुजार्दितमर्थलुब्धो
वैद्यो न भूतलगतो यमकिंकरःसः ॥३७॥

जो वैद्य रोग को तथा दोषों को और देशकाल को भले प्रकार न जानकर केवल धन के लोभ से चिकित्सा करता है वह वैद्य नहीं किन्तु मूर्तिमान् यमकिंकर है ॥ ३७ ॥



CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

दृष्टान्तमात्मनि विचार्य मया समुक्तं
सर्वे परापरविचारविदो वदन्तु ।
शर्मास्ति किं मतमतान्तरवादमध्ये
धर्मेऽथवा निगदिते निगमागमज्ञैः ॥३८॥

इस दृष्टांत को मन में विचार कर, इस बात का निर्णय हो सकता है कि मनुष्यों के लिये मतवाद हितकारी है अथवा "सनातन वैदिक धर्म" ॥ ६८ ॥

सर्वत्र विश्रुतकथे गुणपारवश्या-
द्भेदं गते विविधशास्त्रविचारदक्षैः ।
नानाविधा भगवदर्चनरीतिरुक्ता
या विद्यते भुवि सनातनधर्ममध्ये ॥ ३९ ॥

जगत् में विख्यात, गुणभेद से अनन्तरूप इस सनातन धर्म में अधिकारि-भेद से भगवत्सेवा के भी अनेक प्रकार बतलाये गये हैं, जिनका वर्णन आगे किया गया है ॥ ३९ ॥

सत्वानुगाः कमललोचनमादरेण
मध्येजनं कमलजं रजसानुविद्धाः ।
भावैःसमा विषमलोचनमर्चयन्ति
शक्तिं मदारुणदृशस्तमसि प्रविष्टाः ॥४०॥

सत्त्वगुण वाले विष्णु का पूजन करते हैं, रजोगुण वाले ब्रह्मा की उपासना करते हैं और समभावस्थित भगवान् शंकर को भजते हैं, केवल तमोगुणी ही शक्ति की पूजा करते हैं ॥ ४० ॥

यां यां तनुं भगवतो भुवनेश्वरस्य
यो यः समर्चयति सर्वमयस्य लोके ।

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

तस्याचलां स विदधाति धृतप्रतिज्ञः

श्रद्धां सदैव निगमेष्विदमस्ति गीतम् ॥४१॥

अनेक रूप भगवान् की जिस प्रतिमा को जिस भाव से जो भक्त भजते हैं, उनकी उस कामना को उसी रूप में पूरी करते हुए भगवान अपने में उनकी श्रद्धा अचल रखते हैं ॥ ४१ ॥

सर्वः स एव सकलस्य समापकत्वा-

त्सर्वत्र नैव यदि भक्तरुचिं विदध्यात् ।

कोऽन्योजनः स्वभवने पुनरत्र लोके

नानाविधेन करणेन समर्चयेत्तम् ॥ ४२ ॥

सर्वात्मक भगवान् सर्वत्र सर्वरूपेण, समस्त भक्तों की वासनाओं को यदि पूरा न करें, तो कौन अनेक रूप से उनकी पूजा करने के लिये बाध्य हो ॥ ४२ ॥

एको यथा जगति वन्हिरनेकरूपै-

राविर्भवत्यनुदिनं सकलप्रतिष्ठः ।

तद्वत्स सर्वनिलयः सकलात्मभूतो

विश्वम्भरो बहुविधैः प्रतिभाति रूपैः ॥४३॥

भुवन में प्रविष्ट अग्नि जिस प्रकार एक हो कर भी अनेक रूप हो जाता है, उसी प्रकार अद्वितीय भगवान् भी सर्वव्यापक होने के कारण अनेक रूप हो जाते हैं ॥ ४३ ॥

योऽग्नौ विभाति सलिलेष्वपि देवदेवो

यो मातरिश्वनि धरावलये खमध्ये ।

यो वा वनस्पतिषु यश्च महौषधीषु

तस्मै नमो भगवते जगदीश्वराय ॥४४॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

जो देव अग्नि में, जल में, वायु में, पृथिवी में, आकाश में, वनस्पतियों में तथा ओषधियों में अनेक रूप से रहता है उस जगदीश्वर को प्रणाम है ॥ ४४ ॥

धर्मावतार इति यं प्रवदन्ति लोके
धर्माय योऽवतरति प्रसभं निसर्गात् ।
रामादयस्त्रिभुवनप्रथितप्रभावा-
स्तस्यैव भूमिवलये कलयाऽवताराः ॥४५॥

जो भगवान् जगत् में धर्मावतार के नाम से प्रसिद्ध हैं तथा धर्म के लिए जो अवतार लेते हैं, उन्हीं भगवान् के अंश से रामचन्द्र आदि अंशावतार भूमंडल में अवतीर्ण होते हैं ॥ ४५ ॥

अंशावतारपदमादरतःसमेत्य
पूर्णावतारपदमप्यपरं बिभ्रन् ।
श्रीनन्दनन्दनमिषेण स एव देवो
वृन्दावने जगदिदं रमयाम्बभूव ॥ ४६ ॥

अंशावतार पद को प्राप्त होकर, पूर्णावतार पद को भी दिखाते हुए भगवान् ने नंदनंदन के स्वरूप में अवतीर्ण होकर वृन्दावन जैसे पवित्र धाम में भक्तों को आनंदित किया ॥ ४५ ॥

लोके सुतः पितुरनुव्रत एव शस्तो
नो तद्विरुद्ध इति वेदगतं विचारम् ।
लोके सभाजयितुमादरतः समागा-
द्रामः स्वयं दशरथं परमावतारः ॥ ४७ ॥

'संसार में पुत्र पिता का अनुव्रत होना चाहिये, उसके प्रतिकूल नहीं', इस वैदिक सिद्धांत को, स्वयं आदर्श रूप में दिखाने के लिए भगवान् दशरथ के यहाँ अवतीर्ण हुए ॥ ४७ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

दुर्दान्तदुर्मदसहस्रभुजापराधं
दण्डोदयेन दलयन्निगमोक्तधर्मम् ।
गो-भूसुरोपचरणात्मकमात्मशक्त्या
संवर्द्धयन्नवततार परश्वधाङ्कः ॥ ४८ ॥

दुर्दांत और दुर्मद सहस्रार्जुन को दंड देनेके लिये तथा गोब्राह्मणवंश की रक्षा करने के लिये सनातन वैदिक धर्म के रक्षक भगवान् श्रीपरशुराम जी के रूप में अवतीर्ण हुए ॥ ४८ ॥

पादोस्य सर्वभुवनानि ततोऽवशिष्टं
यद्रूपमस्य दिवि तन्निहितं निसर्गात् ।
सम्बोधयन्निति विनिःश्वसिताक्षराणि
तद्धामनत्वमभजद्भगवान्मुकुन्दः ॥ ४९ ॥

'एक पाद में समस्त जगत् है, बाकी तीन चरणों में द्युलोकगत अन्य लोक है' इस वैदिक सिद्धांत को चरितार्थ करने के लिए भगवान् वामन के रूप में अवतीर्ण हुए ॥ ४९ ॥

सर्वेषु वस्तुषु वसाम्यहमत्र लोके
मत्तः परं न किमपीति निजप्रतिज्ञाम् ।
सत्यां विधातुमिव भक्तजनोपकारी
स्तम्बादवातरदरं नरसिंहवेषः ॥ ५० ॥

'मैं सर्वव्यापक होने के कारण पदार्थमात्र में रहता हूँ मेरे से खाली कोई पदार्थ नहीं है' इस अपनी प्रतिज्ञा को सत्य करने के लिये भगवान् स्तंभ के अन्दर से नृसिंह रूप में अवतीर्ण हुए ॥५०॥

सर्वां भुवं जलचयेऽस्तमितां विलोक्य
योऽदीधरत्करुणया करुणावतारः ।

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

संसारसागरनिमग्नजनान्स एव

रक्षत्वनन्तमहिमा भगवान्वराहः ॥ ५१ ॥

जलराशि में समस्त भूमंडल को डूबा हुआ देख कर करुणावश उसका उद्धार करने के लिये जो भगवान् वराहरूप में अवतीर्ण हुए, वे ही संसार सागर में डूबते हुए अपने भक्तों का बार बार उद्धार करें ॥ ५१ ॥

सर्वं जगन्निहितमस्ति मदीयपृष्ठे

नान्यत्र कुत्रचिदपीति निदर्शनार्थम् ।

यः कूर्मरूपमधिगत्य जगत्समस्तं

दध्रे स नो भवतु संवरणाय कूर्मः ॥ ५२ ॥

'समस्त संसार हमारे आधार पर ही है अन्यत्र नहीं' इस बात को प्रत्यक्ष रूप से दिखाने के लिये विश्वव्यापी भगवान् कूर्म रूप में अवतीर्ण हुए ॥ ५२ ॥

वेदा मयैव निजशक्तिसमुद्भवेन

मीनात्मकेन वपुषा जलराशिमग्नाः ।

संरक्षिता इति समर्थयितुं जगत्यां

मीनावतारमगमद्भगवाननन्तः ॥ ५३ ॥

'जलराशि में मग्न वेदों का मैंने ही रक्षण किया अन्य किसी ने नहीं' इस बात को चराचर के समक्ष रखने के लिये भगवान् सब से प्रथम मत्स्यरूप में अवतीर्ण हुए ॥ ५३ ॥

एवंविधानि रुचिराणि वपूंषि धृत्वा

यो रक्षितः प्रतिपदं परमेश्वरेण ।

धर्मस्तदीयपरिरक्षणदत्तचित्तै-

रद्यापि भूसुरगणैः परिरक्षिता धूः ॥ ५४ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

इस प्रकार अनेक सुन्दर शरीर धारण करके जिस सनातन धर्म को भगवान् ने बनाया उसी धर्म की रक्षा में तत्पर ब्राह्मणों ने भी आज तक अपना कर्तव्य निभाया ॥ ५४ ॥

शास्त्रोक्तधर्मपरिपालनमेव लोके
संगीयते मुनिगणेन मनुष्यधर्मः ।
धर्माय नैव यतते यदि सोपि तर्हि
तुल्यो गवेन्द्रगवयाश्वगजेन्द्रकोलैः ॥५५॥

संसार में जन्म लेकर धर्म रक्षा करना ही मनुष्य का कर्तव्य मुनियों ने कहा है, इसलिये जो मनुष्य धर्म की रक्षा नहीं करता है उसे पशुओं के समान समझना चाहिये ॥ ५५ ॥

नासा शुकेन नयने शफरीयुगेन
वीजेन दाडिमफलस्य रदाः शरीरे ।
तुल्या कटिर्हरिसुतेन गतिर्वयोभिः
स्वीयं किमस्ति मनुजस्य विहाय धर्मम् ॥५६॥

मनुष्य के शरीर में, नाक तोते की नाक से, आंख मछली की आंख से, दांत अनार के दानों से, कमर शेर की कमर से, चाल हंस की चाल से उपमित की जाती है। इसलिये इसमें धर्म को छोड़ कर अपना कुछ नहीं है ॥ ५६ ॥

इति मनसि विचार्य प्रस्तुतं धर्ममेकं
श्रयत मनुजवर्याः सादरं सर्वदैव ।
परिहरत सुदूरे मत्तमन्दोपदिष्टा-
न्नवनवमतवादानेतदेवात्र तत्त्वम् ॥५७॥

ऐसा मन में विचार कर, हे सज्जनो! सनातन धर्म की सादर सेवा करो और मदमत्त मूर्खों के चलाये हुए अनेक मतों को छोड़ो। यही इस सर्ग का अंतिम सार है ॥ ५७ ॥

इति श्रीमदखिलानन्दशर्मकृतौ सतिलके श्रीसनातनधर्मविजये महाकाव्ये
धर्ममहत्त्ववर्णनं नाम द्वितीयः सर्गः

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

# तृतीयः सर्गः

जगति सकलशर्माधायकं यन्महत्त्वं
निगदितमतिकिञ्चित्साहसात्पूर्वपद्यैः ।
कठिनतरतदङ्गालोचनायाऽत्र सर्गे
न-न-म-य-य समेतां मालिनीमाश्रयामः ॥१॥

जो जगत् में समस्त सुखों का आधारभूत है, जिस का थोड़ा सा महत्त्व हमने पहिले सर्ग में वर्णन किया है, उसके अंगवर्णनार्थ इस सर्ग में हम मालिनीवृत्त का आश्रय लेते हैं ॥ १ ॥

धृतिरिति मनुनोक्तं यस्य नामान्तरन्त-
त्प्रथमसुदितमङ्गं धैर्यमासेवनेन ।
भवति किल मनुष्यो यस्य दूरीकृतान्तः-
करणसकलदोषो धर्मरक्तः प्रजासु ॥ २ ॥

धृति जिसका नामांतर है, वह धैर्य नामक धर्म का पहिला अंग है, जिसके धारण करने से मनुष्य समस्त दोषों से रहित एवं सर्वदा धर्म में अनुरक्त रहता है ॥ २ ॥

व्रजति न हि विकारं चित्तवृत्तिः स्म येषां
जगति तदुपयोगि प्राप्य सर्वं कषायम् ।
सकलगुणसमेता धीरता तानुपैति
प्रथितमिदमुदारं शाङ्करं वृत्तमत्र ॥ ३ ॥

संसार में धैर्य-विरोधी उपकरण को प्राप्त हो कर भी जिनका मन विकार को प्राप्त नहीं होता है, उनके पास ही धीरता रहती है। इसका निदर्शन श्री शंकर भगवान् का समाधिकाल है ॥ ३ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

अहह जननमेत्याऽधैर्यमालम्बितं यै-
र्जननमरणचक्रे ते नितान्तं पतन्ति ।
भवति न किल तेषां कार्यमप्याशु सिद्धं
प्रबलतरविधेयासक्तचिन्ताकुलानाम् ॥४॥

जो मनुष्य संसार में जन्म लेकर धैर्य का अवलंबन नहीं लेते हैं वे बार बार जन्ममरण के चक्र में गिरते हैं और प्रयत्न करने पर भी उनका कोई कार्य सिद्ध नहीं होता है ॥ ४ ॥

मनसि तदिदमाराच्चिन्तयित्वेतिवृत्तं
विषमफलनिदानं सावधानैर्मनुष्यैः ।
प्रतिदिनमनिवार्यानन्तकल्याणगर्भं
परमसुखनिदानं धैर्यमालम्बनीयम् ॥५॥

इस बात को मन में विचार कर मनुष्यों को चाहिये कि वे सावधान हो कर धैर्य का अवलंबन करें, जिस से संसार में उनका समस्त कार्य सुगमता के साथ सिद्ध हो ॥ ५ ॥

अतिमहति विमन्तौ दासपोष्यादिजाते
कथमपि विधिरोषादञ्जसा संप्रजाते ।
तदुचितबहुदण्डाधानशक्तौ स्थितायां
करुणरसनिषेकाढ्यः प्रसादः क्षमा सा ॥६॥

दैवयोग से पोष्यवर्ग के द्वारा किसी अपराध के होने पर जो उसके लिये दंड देने की शक्ति होने पर भी दया का व्यवहार करता है, वही करुणाभरी क्षमा कहलाती है ॥ ६ ॥

निवसति जनवर्ये यत्र मूर्ता क्षमेयं
सकलमपि स लोके सौख्यमाप्नोति भव्यम् ।



CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

परमिदमतिकष्टं यत्तदीयारिवर्गः
कथयति जनमध्ये तं निसर्गादशक्तम् ॥७॥

जिस मनुष्य में मूर्तिमती क्षमा निवास करती है वह संसार के समस्त सुखों का उपभोग करता है, परन्तु दोष इतना ही है कि अन्यजन उसको अशक्त मानते हैं ॥ ७ ॥

अतृणपतितवन्हिर्यद्वदायाति शान्तिं
लयमरिदलमेवं न क्षमायुक्तमेति ।
जगति विदितमेतन्नीतिकारैः प्रगीतं
धरणिधर-धरित्री-मातरोऽत्र प्रमाणम् ॥८॥

तृणरहित देश में पतित वन्हि जिस प्रकार स्वयं शांत हो जाता है उसी प्रकार क्षमायुक्त पुरुष के सब शत्रु स्वयं नष्ट हो जाते हैं ॥ ८ ॥

निजनिजविषयेषु प्रस्थितानां स्वभावा-
दतिरुचिरपदार्थद्राविणामिन्द्रियाणाम् ।
निगमविहितकार्ये मन्दमन्दं यथाव-
न्नियमनमिदमेव प्रोच्यतेऽङ्गन्तृतीयम् ॥ ९ ॥

स्वभाव से अपने अपने विषयों में दौड़ने वाली इंद्रियों को निगमोक्त कर्म के अन्दर निवद्ध करना धर्म का तीसरा अंग दम कहाता है ॥ ९ ॥

यमयति नहि लोके यो नरः स्वेन्द्रियाणि
प्रबलतरविचारैरात्मनिष्ठैः प्रचण्डः ।
निपतति विषयाब्धौ सत्वरं स प्रमादी
विलयमयति तेषामुत्वराणां प्रमादात् ॥१०॥

जो मनुष्य संसार में अपनी इंद्रियों को दमन नहीं करता है वह बहुत ही शीघ्र विषयसमुद्र में गिर जाता है, और इंद्रियों के प्रमाद से समूल नष्ट भी हो जाता है ॥ १० ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

चिरतरमपि नानाऽऽयोजनैरत्र लोके
विषयनवकुरङ्गाः सत्कृता नो वसन्ति ।
तदपि मनसि तेषां लालसा वासनोत्त्था
क्षणमपि न जहाति प्राणिवर्गं विचित्रम् ॥११॥

यद्यपि अनेक उपहारों द्वारा सत्कृत भी विषय रूपी नवीन कुरंग चिरकाल तक मनुष्य का साथ नहीं देते हैं, तथापि वासनाजन्य उनकी लालसा मनुष्यों को नहीं छोड़ती है ॥ ११ ॥

रथमयमिदमास्ते लोकमध्ये शरीरं
दश बलवदुदग्राः सप्तयस्तत्र युक्ताः ।
नियमयति न वेगादात्मरूपो रथी ता-
न्यदि तदतिविनाशं याति तद्धावनेन ॥१२॥

संसार में शरीररूपी एक रथ है, जिस में इंद्रिय रूपी दश घोड़े जुते हुए हैं, आत्मरूप रथी यदि उनको इधर उधर चलने से न रोके तो उनके पीछे चलकर आप भी नष्ट हो जाता है ॥ १२ ॥

इति मनसि विचार्य प्रायशः प्रस्तुतानां
प्रकृतिविषमगर्तें धाविनामिन्द्रियाणाम् ।
कथमपि विनिरोधो यः स एव प्रसादः
पुनरपि यदि योगोऽवश्यमेषः प्रमादः ॥१३॥

मन में इस बात को विचार कर, विषयों के पोछे दौड़नेवाली इंद्रियों को रोकना ही मनुष्य का परम कर्तव्य है। यदि मनुष्य से यह भी न हुआ तो अवश्य ही उसका प्रमाद समझना चाहिये ॥ १३ ॥

परवसु न कदापि ग्राह्यमित्यात्मशब्दैः
प्रदिशति निगमो यन्निर्मलं धर्मतत्त्वम् ।

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

जगति किल तदेवाऽस्तेयशब्देन वाच्यं
निगमनियतधर्मस्याङ्गमुक्तं तुरीयम् ॥१४॥

"मा गृधः कस्य स्विद्धनं" इन शब्दों में वेद मंत्र जिस का समर्थन करता है, वही धर्म का चतुर्थ अङ्ग अस्तेय है, इसका विशेष वर्णन इसी ग्रन्थ में अन्यत्र मिलेगा ॥ १४ ॥

सकलमपि जगत्यामीश्वरव्याप्तमस्मा-
द्विलसति जगदीशस्तत्र नानाविधाभिः ।
निगमलिखितमन्त्रादेशतो धर्मनिष्ठै-
र्नियतिनियतमेवादेयमित्येव धर्मः ॥ १५ ॥

"ईशा वास्यमिदं सर्वं" इस वैदिक प्रमाण के अनुसार संसार में पदार्थमात्र ईश्वर का समझना चाहिये, इसलिए ईश्वर प्रदत्त पदार्थ का ही उपभोग करना मनुष्य का धर्म है ॥ १५ ॥

प्रविशति हृदयान्तर्यस्य वाऽस्तेयतत्त्वं
भवति स भुवि मर्त्यः सर्वरत्नैरुपेतः ।
निगदितमिदमेव प्रायशो दर्शनेषु
प्रथितमपि तदेतद्दृश्यते लोकमध्ये ॥ १६ ॥

जिसके हृदय में अस्तेय की प्रतिष्ठा होती है, उसके पास समस्त रत्न स्वयं आ जाते हैं, यह बात योगदर्शन में कही है। यथा [ अस्तेयप्रतिष्ठायां सर्वरत्नोपस्थानम् ] ॥ १६ ॥

सकलमुनिभिरुक्तं यन्महत्त्वं प्रसङ्गा-
न्निगमपठितमन्त्रैर्यत्प्रशस्तिः प्रगीता ।
बहुविधनवपापोन्मूलिनी यस्य चर्चा
जगति मनुजवर्यैस्तत्सदाऽऽसेवनीयम् ॥१७॥

समस्त मुनियों ने जिसका महत्त्व कहा है तथा वेदों ने भी जिसका प्रशस्ति-पाठ पढ़ा है। और कहाँ तक कहें जिसकी चर्चा भी पाप नष्ट

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

करने वाली मानी गई है, उस अस्तेय का सब को पालन करना चाहिये ॥ १७ ॥

मलिनतरपदार्थावर्जनं दूरतोय-
त्तदुदितमिह शास्त्रे शौचशब्देन विज्ञैः ।
प्रतिपदमधिकारो यस्य भूतेषु भव्यां
प्रदिशति भवभूतिं भूतये भाग्यभाजाम् ॥१८॥

मलिन वस्तुओं का दूर से परित्याग करना ही शास्त्रों में शौच माना है। इसकी जिसमें प्रतिष्ठा होती है वह समस्त सिद्धियों को प्राप्त कर लेता है ॥ १८ ॥

व्रजति न परसङ्गं निन्दति स्वाङ्गमस्य
प्रतिदिनमुपयोगाद्योगनिष्ठः प्रकामम् ।
भवति जगति मर्त्यो दर्शने योगनाम्नि
स्वयमिदमितिवृत्तं प्राह शेषावतारः ॥१९॥

योगी मनुष्य इस पवित्रता के सेवन से, मलिन जनों में रहना पसंद नहीं करता है और अपने शरीर के कारणों पर विचार कर के देह में भी घृणा रखता है। इस बात को योगदर्शन में पतंजलि ने स्वयं कहा है। [ शौचात्स्वाङ्गजुगुप्सा परैरसंसर्गः ] ॥ १९ ॥

जननसमयजं वा मृत्युकालानुजातं
द्वयमपि विधिसूत्रैः सूतकं सम्प्रदिष्टम् ।
विविदिषति जनश्चेत्तद्रहस्यं स शौचं
भजतु मुनिभिरुक्तं यन्महत्त्वं यथावत् ॥२०॥

संसार में दो प्रकार के आशौच माने गए हैं उनमें एक जन्म समय का है और दूसरा मरण समय का। इन दोनों का यदि कोई तत्त्व समझना चाहे तो वह पवित्रता का आश्रय ले ॥ २० ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

वदति भुवि जनो यां स्वच्छतेति प्रकामं
प्रभवति नहि तस्यां तच्छुचित्वं स्वभावात् ।
उपरि भवति सत्त्वे स्वच्छता शौचमन्तः-
करणमयति पूर्वं बाह्यभावं परस्तात् ॥२१॥

संसार में मनुष्य जिसको सफाई या स्वच्छता मानते हैं वह पवित्रता अथवा शौच नहीं है। इन दोनों में बड़ा अंतर है। क्योंकि सफ़ाई पदार्थ के ऊपर रहती है और पवित्रता उसके अन्दर ॥ २१ ॥

प्रकृतिविकृतिमात्रे दृश्यते यत्प्रभुत्वं
प्रकृतिविपरिपाकाद्या समुद्भूतिमेति ।
जगति मनुजमात्रव्यापिनी यत्प्रसूतिः
प्रथितमतिभिरुक्ता सैव धीः स्वानुभूतिः ॥२२॥

संसार में जिसका प्रभुत्व सर्वत्र दृष्टिगोचर होता है जो प्रकृति के विपाक से उत्पन्न होती है और प्राणिमात्र से जिसका सम्बन्ध विद्यमान है, उसीं को विद्वान् धी कहते हैं ॥ २२ ॥

यदि भवति विशुद्धा धीस्तदा सर्वमच्छं
प्रभवति तदशुद्धौ शुद्धमप्यर्द्धशुद्धम् ।
सकलमिममवेत्य प्रायशोऽस्याः प्रभावं
भुवि बलवदुपायैस्तद्विशुद्धिर्विधेया ॥२३॥

बुद्धि अच्छी होने पर सब कुछ अच्छा है, उसके अच्छे न होने पर अच्छा भी बुरा सा प्रतीत होता है। इस बात को हृदय में रखकर प्रत्येक मनुष्य को अपनी बुद्धि सुधारनी चाहिये ॥ २३ ॥

सवितुरधिकृतौ या विद्यते यां च देवाः
समुदयमुपयाताद्भास्वतः प्रार्थयन्ति ।
वयमपि सुधियं तामर्थयामः प्रभाते
निगमविहितसन्ध्यावन्दनाय प्रवृत्ताः ॥२४॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

सूर्यमंडल में जिसके अधिष्ठाता का निवास माना गया है तथा देवगण जिसके लिये प्रति दिन सूर्य से प्रार्थना करते हैं, उसी बुद्धि को प्रभात में संध्या करते हुए हम भी प्रति दिन सूर्य से चाहते हैं ॥ २४ ॥

विविधसुखमुपास्ते यत्कृपातो मनुष्यः
प्रथयति निजभावं दिक्षु सर्वास्त्वयत्नात् ।
मुनिवरमनुजेन्द्रैः सादरं वन्दनीया
जयति सकलभावैरुन्नता सैव विद्या ॥ २५ ॥

जिसकी कृपा से मनुष्य समस्त सुख भोगता है तथा जिसके द्वारा अपने अभिप्राय को सर्वत्र प्रकट करता है, वह समस्त-जन-वंदनीय 'विद्या' है ॥ २५ ॥

भवति यदि न विद्या धीस्तदा व्यर्थभावं
व्रजति विफलभावं धीवियोगेन विद्या ।
तदुभयविनियोगः श्रेयसे मानवानां
भवति यदि वियोगः किन्तदा मानवानाम् ॥ २६ ॥

जिस प्रकार विद्या के बिना बुद्धि निरर्थक है उसी प्रकार बुद्धि के बिना विद्या भी निरर्थक है । इन दोनों का परस्पर सम्बन्ध ही मनुष्यों के लिये हितकर है ॥ २६ ॥

जगति भवति सत्वं यादृशं तादृशं चे-
त्प्रदिशति निगमोक्तं वस्तुतः सैव विद्या ।
विनिमयकरणे या सर्वदा सम्प्रवृत्ता
सकलसुजनहेया दुःखदा सास्त्यविद्या ॥ २७ ॥

जो पदार्थ जैसा है उसको वैसाही समझना विद्या का धर्म है । इसके विपरीत जो कुछ का कुछ समझना है वह अविद्या है [ अनित्याशुचि-दुःखानात्मसु नित्यशुचिसुखात्मख्यातिरविद्या ] ॥ २७ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

पशुरिव जनमध्ये यां विना गोयते ना
विगतधनइवालं याम्रृते ब्रह्मवंश्यः ।
भुवि न भवति कीर्तिर्यद्वियोगेन सैव
प्रतिपदमघशान्त्यै वन्दनीयाऽत्र विद्या ॥२८॥

जन समाज में जिसके बिना मनुष्य पशु जैसा माना जाता है तथा ब्राह्मण जाति जिसके बिना गत-सर्वस्व मानी जाती है और संसार में जिसके बिना यश भी नहीं मिलता है, वह विद्या सर्वदा वंदनीय है ॥२८॥

विविधजनकदम्बे यत्प्रभावेण वन्द्यो
भवति भुवि मनुष्यः पात्रतां यत्प्रसादात् ।
व्रजति तदिह सत्यं सर्वभावेन सेव्यं
यदि मनसि सुखेच्छा विद्यते मानवानाम् ॥२६॥

जिसके प्रभाव से मनुष्य सर्वत्र वंदनीय होता है तथा जिसके सेवन से मनुष्य विश्वासपात्र बनता है, सुख की इच्छा रखने वाले मनुष्य को उस सत्य का सर्वदा पालन करना चाहिये ॥ २६ ॥

वदत वदत सत्यं मानवाः सर्वभावै-
श्चरत चरत धर्मं सर्वथा वेदवेद्यम् ।
इति वदति महेशो यः स्वयं योगवेद्यः
स्वरचितविधिवाक्यैः कल्पसूत्रानुगम्यैः ॥३०॥

ईश्वर की आज्ञा है कि सर्वदा सत्यभाषण करो और निरंतर धर्मानुकूल आचरण करो तथा वेदमंत्र एवं कल्पसूत्रों में भी इसी बात का अनुमोदन किया गया है ॥ ३० ॥

निगमगदितसत्ये हृत्प्रतिष्ठे नराणां
सफलमखिलकार्यं जायते निश्चयेन ।
किमिह तदतिमात्रं यन्न सत्याश्रयेण
स्थितमिति निगदन्तु व्युत्क्रमे दत्तचित्ताः ॥३१॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

जिस मनुष्य के हृदय में सत्य की प्रतिष्ठा होती है उसके समस्त कार्य सफल होते हैं। संसार में वह कौन सा पदार्थ है जो सत्य में स्थित नहीं है। [ सत्यप्रतिष्ठायां क्रियाफलाश्रयत्वम् ] ॥ ३१ ॥

अनृतमिह समुक्तं पातकस्यादिमूलं
सकलनिगमसिद्धं पुण्यमूलन्तु सत्यम्।
विशदमिति निदानं मानसे चिन्तयित्वा
जगति वदत सत्यं माऽनृतं भारतीयाः ॥३२॥

'संसार में पाप का मूल अनृत है और पुण्य का मूल सत्य है' इस बात को विचार कर मनुष्यों को प्रायः सत्यभाषण करना चाहिये ॥३२॥

सकलमपि जगत्यां क्रोधमात्रेण हेयं
धन-जन-बलजातं स्वात्मरक्षाप्यपूर्वा।
तदिह सुखमभीप्सुर्यो नरः सर्वकालं
प्रमुदितवदनःस्यात्स स्वधर्मोदयाय ॥३३॥

संसार में मनुष्य क्रोध से धन, जन, बल और अपने शरीर तक को भी नष्ट कर देता है। इसलिए जिस पुरुष को संसार में सुख की इच्छा हो वह सर्वदा प्रसन्नवदन रहे ॥ ३३ ॥

रजसि निपतितानां प्रायशः क्रोधपूर्णं
भवति हृदयमेतत्सर्वदैवानुभूतम्।
विलिखितमिदमेव प्रायशो धर्मसूत्रे
नियमनिहितचित्तैर्गौतमाद्यैर्मुनीन्द्रैः ॥३४॥

'रजोगुणी मनुष्यों का मुख प्रायः क्रोध से लाल रहता है' ऐसा गोतमादि ऋषियों ने अपने धर्मग्रन्थों में लिखा है और प्रत्यक्ष में भी इसका अनुभव होता है ॥ ३४ ॥

विषयबहुनिवेशाज्जायते कामवेगः
प्रभवति किल कामात्क्रोधसम्पत्तिरुग्रा।



CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

प्रसरति परतोऽलं क्रोधजो मोहपाशः
प्रपतति मदमत्तो यत्र सर्वोऽपि लोकः ॥३५॥

विषयों के अत्यन्त ध्यान से पहिले मनुष्य में काम बढ़ता है। काम से क्रोध और क्रोध से मोह उत्तरोत्तर वृद्धि को प्राप्त होता है। मोह के वश में पड़ कर मनुष्य सब कुछ भूल जाता है ॥ ३५ ॥

जननमरणचक्रे भूय एवाभिगन्तुं
यदि मनसि न वाञ्छा विद्यते तर्हि नूनम्।
सकलदुरितमूलः क्रोध एवायमेको
हृदयकमलमध्ये नो निवेश्यः कथञ्चित् ॥३६॥

आवागमन के चक्र में जो मनुष्य बारबार नहीं आना चाहता है उसको चाहिये कि वह समस्त पाप के सूलभूत क्रोध को अपने शरीर में न रहने दे ॥ ३६ ॥

विधिनियमविरुद्धां येऽत्र कुर्वन्ति हिंसां
जगति निजसुखाय प्रायशः पामरास्ते।
तदिह सुकृतवद्भिर्भूतये जन्मभाजां
कथमपि न विधेयाऽवैधहिंसाऽतिनिन्द्या ॥३७॥

जो मनुष्य संसार में अपने सुख के लिये अवैध हिंसा का अनुष्ठान करते हैं वे कदापि सुख नहीं पाते हैं इसलिए संसार के कल्याण के लिये अवैध हिंसा कदापि नहीं करनी चाहिये ॥ ३७ ॥

शतपथविधिमन्त्रैर्वाजपेयादियज्ञे
यदुदितमधियज्ञं शर्मदं तत्तु तस्य।
सुरपुरगमनाय प्राणिनः सम्प्रदिष्टं
यजुषि नहि विरोधस्तस्य कुत्रापि दृष्टः ॥३८॥

वाजपेय आदि यज्ञों में मंत्रों द्वारा जहाँ कहीं पर इस प्रकार का वर्णन मिलता है वह अपने लिये नहीं है, किन्तु यज्ञीय पशु के लिये उत्तम-लोक-प्राप्ति की कामना से कहा गया है ॥ ३८ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

विधिविहितपदानां कल्पसूत्रानुगानां
भुवि शतपथमन्त्रैरादरात्सम्मतानाम् ।
यदि भवति विरोधस्तर्हि नादर्तुमर्हः
सकलमुनिजनानामेतदेवात्र तत्त्वम् ॥३९॥

वेदमंत्र, कल्पसूत्र तथा धर्मशास्त्रों में यदि परस्पर विरोध हो तो वेदों के विरुद्ध होने पर वह मानने योग्य नहीं है, क्योंकि वेद की आज्ञा ही सर्व श्रेष्ठ मानी गई है [ विरोधेत्वनपेक्षंस्यादसतिह्यनुमानम् ] ॥ ३९ ॥

जगति सकलमेतद्वेदकृत्यं विचार्य
व्यवहृतिरनुगम्या वैदिकी लौकिकी वा ।
यदि भवति निदेशाद्वैदिकी तर्हि कार्या
जनपदमुपयाता लौकिकी चेन्न कार्या ॥४०॥

इस बात को मन में विचार कर संसार में मनुष्यों को कार्य करना चाहिये । वेद की आज्ञा मिलने पर तो करना चाहिये, विरोध करने पर नहीं ॥ ४० ॥

प्रथयति भुवि हिंसां लौकिकीं यो न लोके
भयमपि न कथञ्चित्तं समभ्येति मर्त्यम् ।
रिपुरपि सुहृदित्येवानुजानाति तस्मा-
दियमतिसुखभूमिः सर्वकालेष्वहिंसा ॥४१॥

जो मनुष्य संसार में हिंसा से बचा रहता है उसको किसी प्रकार का भय नहीं रहता है, शत्रु भी उसका मित्र बन जाता है, इसलिये लोक में सब को अहिंसाव्रत का पालन करना चाहिये [ अहिंसाप्रतिष्ठायां तत्सन्निधौ वैरत्यागः ] ॥ ४१ ॥

विलयमुपगतं तद्ब्रह्मचर्यं यतोऽस्मि-
ञ्जगति न पुरुषार्थः साम्प्रतं विद्यतेऽतः ।

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

अतिशयबलभूत्यै ब्रह्मचर्यं मनुष्यै-

नंववटुककदम्बे स्थापनीयम्बलेन ॥४२॥

ब्रह्मचर्य के अभाव से आजकल मनुष्यों में पुरुषार्थ नहीं रहा है, इसलिये मनुष्यों को चाहिये कि वे अपने बालकों में फिर से ब्रह्मचर्य स्थापित करें ॥ ४२ ॥

बलवदहह ! वीर्यं जायते ब्रह्मचर्या-

द्विनयगुणसमृद्धो मानवो ब्रह्मचर्यात् ।

सकलसुखविवृद्धिर्भारते ब्रह्मचर्या-

त्किमिह जगति सत्त्वं नैति यद् ब्रह्मचर्यात् ॥४३॥

ब्रह्मचर्य के धारण करने से मनुष्य वीर्यवान् बनता है, विनय आदि गुणों का पात्र बनता है और सकल सुखों का उपभोक्ता बनता है। इसीलिये कहा है [ ब्रह्मचर्यप्रतिष्ठायां वीर्यलाभः ] ॥ ४३ ॥

जगति चरति योऽस्मिन् ब्रह्मचर्यं तमेते

त्रिदशवसतिमाप्ताः सादरं संविशन्ति ।

यजनविधिमुपेतः सोऽपि पितॄनमर्त्यान्

परिचरति यथेष्टं वेदमन्त्रप्रमाणात् ॥४४॥

संसार में जो मनुष्य ब्रह्मचर्य का धारण करता है, उसके शरीर में अदृश्य रूप से देवगण तथा पितृगण आविष्ट होते हैं और वह यज्ञ के द्वारा उन सबको तृप्त करता है ॥ ४४ ॥

अतिशयधनलुब्धो मानवो नष्टमेधा

भवति हृदि तदेतच्चिन्तयित्वा यथावत् ।

जगति न बहुलोभःकार्य इत्येव तत्त्वं

निगदति निगदो यद्योगसूत्रेऽपि गीतम् ॥४५॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

लोभ से मनुष्य की बुद्धि नष्ट होती है। इस बात को मन में रखकर मनुष्यों को अपरिग्रही होना चाहिये। यह बात [ अपरिग्रहस्थैर्ये-जन्म कथन्तासम्बोधः ] इस योगसूत्र में कही है॥ ४५ ॥

तपसि वसति सर्वं तप्यमानेन धात्रा
जगदिदमनुसृष्टं देववृन्दैस्तपोभिः ।
जितमसुरदलं तद्येन सन्धर्षितास्ते
जगति तदिदमेकं सर्वसम्पत्तिमूलम् ॥४६॥

संसार में मनुष्यों को प्रायः तपस्वी होना चाहिये। तप के द्वारा ब्रह्मा ने सृष्टि बनाई। देवताओं ने तप से ही असुरों को जीता। इसलिये सुख का एकमात्र निदान तप ही है [ तपोमूलमिदं सर्वम् ] ॥ ४६ ॥

आनन्दाय निवेदितानि जगतां यान्यत्रसर्गे मया
धर्माङ्गानि समस्तशास्त्रनिवहं दृष्ट्वा विवेकोदयात् ।
तेषां भारतभूतये निवसितिर्भूयान्मनुष्यव्रजे
पापानां विलयोऽस्तु भारतमही पूर्णास्तु विद्वज्जनैः ४७

वेदादि सत्य शास्त्रों का अवलोकन करके संसार के कल्याण के लिये जिन धर्माङ्गों का मैंने यहाँ पर वर्णन किया है, उनका भारतीय मनुष्यों में निवास हो और भारत से पाप नष्ट हो तथा भारतभूमि विद्वानों से पूर्ण हो यही हमारी भगवान् से प्रार्थना है ॥ ४७ ॥

इति श्रीमदखिलानन्दशर्मकृतौ सतिलके श्रीसनातनधर्मविजये महाकाव्ये
धर्माङ्गनिरूपणं नाम तृतीयः सर्गः

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

# चतुर्थः सर्गः

विविच्य धर्मं प्रथमे तदुत्तरे
महत्त्वमङ्गानि ततः परेऽधुना ।
मयात्र सर्गे क्रमशो विविच्यते
तदुद्भवस्थानमनन्तशर्मदम् ॥ १ ॥

प्रथम सर्ग में धर्म का विवेचन, दूसरे में उसका महत्त्व वर्णन, तीसरे में उसके अंगों का निरूपण यथाक्रम करके, इससर्ग में अब हम उसकी जन्मभूमि का वर्णन करते हैं ॥ १ ॥

समस्तसृष्टौ गुरुतामवाप य-
त्स्वभावसिद्धात्मगुणेन सत्वरम् ।
तदेव धर्मस्य समुद्भवस्थलं
यदुच्यते भारतवर्षमुत्तमैः ॥ २ ॥

ईश्वर की सृष्टि में अपने निजी गुणों के कारण जिस ने प्राचीन समय में समस्त भूमंडल पर अपना गुरुत्व स्थापित किया था वही भारतवर्ष सनातन धर्म का प्रधान जन्मस्थल है ॥ २ ॥

जगन्नियन्ता जगदीश्वरोऽपि य-
त्स्वसम्भवेनाविरतं गुणोत्तरम् ।
अलङ्करोत्यादरतः कथं भवे-
न्न भारतं तद्गुरुतामुपागतम् ॥ ३ ॥

बार बार अवतार लेने के कारण जगन्निवास भगवान् भी, जिसको अपना जन्मस्थल बना चुके, वह भारतवर्ष गुरुत्व का भाजन क्यों न बने ? ॥ ३ ॥



CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

महत्त्वमेतत्प्रथमं विलोक्यतां
जनैः स्वसौभाग्यवशेन भारते ।
यदत्र सर्वोऽपि ऋतुक्रमः स्वयं
यथाक्रमं भिन्नगुणः प्रवर्तते ॥ ४ ॥

सब से प्रथम तो आप इसका यही महत्त्व देखिये कि इसमें समय समय पर यथाक्रम सब ऋतुओं का विकास होता है, जो अन्य देशों में नहीं है ॥ ४ ॥

स्वदेशसम्भूतसमस्तवस्तुभिः
स्वदेशजानां भरणं यथोचितम् ।
क्व भारतादन्यपदे विलोक्यते
भवन्त एवात्र वदन्तु सूत्तरम् ॥ ५ ॥

सब से बड़ा इस देश का महत्त्व यह है कि यह देश अपने में उत्पन्न हुए समस्त पदार्थों से अपने देश के प्राणियों का भरणपोषण कर सकता है। यह बात अन्य देशों में नहीं है ॥ ५ ॥

उपह्वरे भूमिभृतां समागमे
तथा नदीनां प्रलयादनन्तरम् ।
ससर्ज सृष्टिं निधनोऽत्र भारते
वदत्यदो वेदमनुर्विलोक्यताम् ॥ ६ ॥

इसी भारतवर्ष में, हिमालय की उपत्यका में सप्तस्रोत नामक स्थान पर ब्रह्मा ने मानव-सृष्टि का विकास किया है, यह बात "उपह्वरे गिरीणाम्" इस मंत्र से अवगत होती है ॥ ६ ॥

वदन्ति येऽन्यत्र समुद्भवं जना
मदेन सृष्टेः प्रथमं कुबुद्धयः ।
विनाशयन्ति प्रसभं स्वदेशजं
महत्त्वमेवात्र न संशयोदयः ॥ ७ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

जो मनुष्य ऐसा न मान कर, सृष्टि का विकास तिब्बत आदि देशों में मानते हैं वे जान बूझकर भारतवर्ष का महत्त्व घटाने वाले हैं ॥ ७ ॥

इतो गतानुत्तमरत्नसञ्चया-
ननारतं वीक्ष्य दिगन्तवासिना ।
न केन भूयः स्वशिरः प्रकम्पितं
विचार्य वाच्यं समयानुवेदिभिः ॥ ८ ॥

इस देश से अन्य देशों में गये हुए उत्तम रत्नों को देख कर किस गुणज्ञ महानुभाव ने आश्चर्य से अपना सिर नहीं हिलाया ॥ ८ ॥

न विद्यते यद्यपि कालचङ्क्रमा-
त्पुरातनो दिव्यदशाऽद्य भारते ।
तथापि काश्मीरवदुत्तमं पदं
न वर्तते भूमितलेऽतिसुन्दरम् ॥ ९ ॥

यद्यपि आज कल भारतवर्ष की अवस्था गिरी हुई है तथापि कश्मीर से अधिक सुन्दर आज भी संसार में दूसरा देश नहीं है ॥ ९ ॥

इहस्थितानामतिबुद्धिशालिनां
महामुनीनामवलोक्य सत्कृतिम् ।
भुवस्तले केन गुणानुरागिणा
न कम्पितं शीर्षमदः समुच्यताम् ॥ १० ॥

इस भारत-भूमि में उत्पन्न हुए प्राचीन जैमिनि आदि मुनियों की कृति को देखकर किस मर्मज्ञ विद्वान् का शिर नहीं हिला ? ॥ १० ॥

इह स्थितेनैव मयेन कल्पिता
विचित्रशिल्पव्यवसायविस्तृतिः ।
प्रकल्पिता नाट्यकला कलावता
न काऽत्र भूयो भरतेन भा-वती ॥ ११ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

इस देश में उत्पन्न हुए मय नामक शिल्पज्ञ ने हो अनेक प्रकार के शिल्पों का आविर्भाव किया, तथा इस देश के रत्नभूत भरतमुनि ने ही अनेक प्रकार की नाट्यकला संसार में विस्तृत कीं ॥ ११ ॥

मनःसु शान्तिं दधती निसर्गतो
रजोवतामप्यनुरागवर्द्धिनो ।
विनिर्मिताऽत्रैव भवेन किन्न सा
कथाऽपि रामायण-चित्रणस्थिरा ॥ १२ ॥

रजोगुणी मनुष्यों के हृदयों में भी धार्मिक भावों का संचार करने वाली जो पवित्र रामायण कथा है वह भी इसी देश के प्राचेतस मुनि ने बनाई ॥ १२ ॥

इतो गतं व्यासमुनिं गुणोन्नतं
विलोक्य देशान्तरवासिनोऽपि ते ।
जवादमन्यन्त गुरुं भवत्यहो !
न कस्य लोके गुणिनः समादरः ॥ १३ ॥

इसी देश में उत्पन्न हुए महामुनि वेदव्यासजी को अपने यहाँ बुलाकर विदेशवासियों ने उनके विषय में अपना गुरुभाव प्रकट किया ॥१३॥

निपीय यस्यामृतवर्षिणीं गिरं
विदेशजानामपि बुद्धिशालिनाम् ।
गुणानुरागेण शिरःप्रकम्पते
बभूव सोऽत्रैव कविः कलाधरः ॥ १४ ॥

जिनकी अमृतमयी वाणी का सुनकर विदेशीय विद्वान् भी अपना शिर हिलाते हैं वे कलाधरापर-नामधेय महाकवि भास भी यहीं हुए ॥ १४ ॥

विलोक्य यन्नीतिमनन्यगामिनीं
पदे पदे नीतिविदश्चकम्पिरे ।



CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

इहैव सम्भूतिमितः स भारते
विलोकयतां नन्दमहीभुजां गुरुः ॥ १५ ॥

जिनका बनाया हुआ अर्थशास्त्र देखकर विदेशीय विद्वान् दंग रह जाते हैं वह नन्दवंश का रक्षक कौटिल्य ( चाणक्य ) भी इसी भूमि में उत्पन्न हुआ ॥ १५ ॥

भयङ्करेऽनार्यजनप्रशासने
शिरः स्वधर्मार्थमपास्य हर्षितौ ।
बभूवतुर्यस्य सुतौ स भारते
बभूव गोविन्दगुरुर्विलोक्यताम् ॥ १६ ॥

अनार्यजनों के भयावह शासनकाल में धर्म के लिये अपना शिर तक देकर जिनके दो वीर बालकों ने यश प्राप्त किया वे गुरुगोविन्दसिंह भी इसी देश में उत्पन्न हुए ॥ १६ ॥

विमर्दितं येन बलादुपस्थितं
पदे पदे यावनमुद्धतं बलम् ।
स वीरतायाः परमं निकेतनं
प्रतापसिंहोऽत्र बभूव भूपतिः ॥ १७ ॥

असमय में बलपूर्वक उपस्थित अनार्यों का बल जिस वीरकेसरी ने पद पद में नष्ट किया वह महाराणा प्रतापसिंह भी इसी देश का रत्न था ॥ १७ ॥

यदीयनामस्मरणेन कम्पिताः
शकादयोऽद्यापि भवन्ति भूतले ।
स वीरसूनुः शिवराजभूपतिः
सुतोऽभवद्भारतमातुरुद्भटः ॥ १८ ॥

जिन का नाम सुनकर शक-वाल्हीक-कंबोज-खस-द्रविड़ आदि अनार्य-जन आज भी भय से कांप उठते हैं वे शिवाजी महाराज भी इसी देश में उत्पन्न हुए ॥ १८ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

CC2x MUM,1



152F5

तुलासहस्त्रेण सुवर्णसञ्चया-
न्वितीर्य येनार्जितमुत्तमं यशः ।
स विक्रमादित्यमहीपुरन्दरः
पुरा बभूवात्र समृद्धभारते ॥ १९ ॥

प्रति दिन ब्राह्मणों को सहस्त्रों सुवर्ण भार दे कर जिस महानुभाव ने उत्तम यश उपार्जित किया वह वीर विक्रमादित्य भी यहीं हुए ॥ १९ ॥

परोपकाराय सुदुर्लभं वपु-
र्विदार्य यस्तद्गतमस्थि सत्त्वरम् ।
विनीतभावेन ददौ विडौजसे
दधीचिनामा स बभूव भारते ॥ २० ॥

परोपकार के लिये, अपने द्वार पर उपस्थित हुए भिक्षुक इंद्र को देख कर जिन्होंने अपना अस्थि तक दान दिया वह ब्रह्मर्षि दधीचि भी इसी भारत में उत्पन्न हुए ॥ २० ॥

शिवाय लोकस्य शिवामवर्द्धय-
त्पुरे पुरे योऽनवभक्तिसन्ततिम् ।
स बङ्गभूमण्डलमण्डनोचितो
बभूव गौराङ्गमहाप्रभुर्गुरुः ॥ २१ ॥

जगन्मात्र का कल्याण करने के लिये नगर नगर में जिस महापुरुष ने भक्ति-मंदाकिनी का अमंद प्रवाह बहाया वे गौराङ्ग महाप्रभु भी इसी देश में अवतीर्ण हुए ॥ २१ ॥

यदीयवाक्पञ्जरमध्यवर्तिनां
विनिर्गमो दुर्लभ एव भूतले ।
विहारभूमण्डलमण्डनः स किं
न विश्रुतोऽद्यापि भवद्भिरुच्यताम् ॥ २२ ॥

मुमुक्षु भवन वेद वेदाङ्ग पुस्तकालय
वाराणसी
आगत क्रमाक........0257.........
CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

जिनके वाणीरूप पिंजर में पड़कर बड़े बड़े प्रतिवादिभयंकर भी बात की बात में परास्त हो जाते थे वे उदयनाचार्य और गदाधर भट्ट आदि भी इसी देश में प्रकट हुए ॥ २२ ॥

अनुव्रजन्त्यः सहसा निजं पतिं
गतासुमप्यादरतश्चितानले ।
क्व भारतादन्यपदे भवन्ति ताः
पतिव्रताः सत्वरमेतदुच्यताम् ॥ २३ ॥

बात की बात में धार्मिक प्रेमबंधन में बंधकर अपने मृतक पति के साथ जो चितानल में अपना शरीर तक जला देती हैं वे देवियां भी इसी देश में होती हैं ॥ २३ ॥

पुरःस्थितं राज्यमपास्य दूरतो
वने जटावल्कलधारणोचितम् ।
विधाय वेषं पितुराज्ञया सुता
गताः क्व धर्मार्थमृतेऽद्य भारतम् ॥ २४ ॥

परंपरा से प्राप्त हुए निष्कंटक राज्य को पिता की आज्ञा से छोड़कर बन में जटा बल्कल धारण कर अपना जीवन बिताने वाले धर्मावतार भी यहीं होते हैं ॥ २४ ॥

यथाऽत्र वर्णाश्रमधर्मरक्षणे
निरन्तरं दत्तमनोधना जनाः ।
दृशोः पदं यान्ति तथा क्व भारतं
विनाऽन्यदेशेषु विचार्यतामदः ॥ २५ ॥

वर्णधर्म तथा आश्रमधर्म के पालन के लिये, सर्वस्व तक देनेवाले जैसे धार्मिक महानुभाव भारत में मिलते हैं वैसे अन्य देशों में नहीं मिलते हैं ॥ २५ ॥

महत्त्वमेतद्विनिवेदितं मया
बलेन यस्याद्य तदेव भारतम् ।

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

दशामवापद्विषमामुपस्थिता-
मदो विचार्यं समयानुगामिभिः ॥ २६ ॥

इस प्रकार जिस भारत भूमि का हमने बल पूर्वक महत्त्व लिखा है, उसकी आजकल क्या अवस्था है, इस पर भी समयज्ञों को विचार करना चाहिये ॥ २६ ॥

परां समभ्येति यदुन्नतिं क्रमा-
त्तदेव पश्चान्निपतत्यदः स्थिरम् ।
मतं मुनीनामनुमोद्यतेऽधुना
पुरःस्थितैर्भारतभूमिपत्तनैः ॥ २७ ॥

'संसार में जो सर्वोन्नत होता है वही सब से अधिक गिर भी जाता है' इस प्राकृतिक नियम का अनुमोदन आजकल के नगर कर रहे हैं ॥ २७ ॥

अगाज्जनिं यत्र पुरे जनार्दनः
स्वयं प्रतिज्ञातबहुप्रयोजनः ।
क्रमादयोध्यानगरं विलोक्यतां
तदद्य सर्वैरतिजीर्णतां गतम् ॥ २८ ॥

अपनी प्रतिज्ञा पूरी करने के लिये जिस नगरी में स्वयं जनार्दन अवतीर्ण हुए, उस नगरी की आज क्या दुरवस्था है ॥ २८ ॥

विलोक्य रामस्य महज्जनिस्थलं
पुरेऽत्र नानाविधकण्टकाकुलम् ।
न कस्य चेतस्युपजायते महा-
नहो ! विषादो दुरदृष्टनोदितः ॥ २९ ॥

अनेक प्रकार के कंटकों से घिरे हुए भगवान् के पवित्र जन्मस्थान को देखकर आज किस सहृदय का हृदय दुःखित नहीं होता है ॥ २९ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

पुरातनं विश्वपतेरनुग्रहा-
दनुत्तमं मन्दिरमुच्चगोपुरम् ।
अनार्यजातेरधुना विशीर्णता-
मुपागतं पश्यत दूरदृष्टयः ॥ ३० ॥

देखिये कि अनार्य जाति के अनुग्रह से विशीर्ण भाव को प्राप्त हुआ, विश्वपति का भवन आज किस रूपान्तर में पड़ा हुआ है । ॥ ३० ॥

अभञ्जि यन्मोह-मदानुयायिभि-
र्महत्त्वमात्मीयमुपेत्य मन्दिरम् ।
न सोमनाथस्य निवेदयत्यहो !
किमुन्नतामात्मदशां पुरातनीम् ॥ ३१ ॥

धन के मोह से तथा अहंकार के मद से मदांध होकर अनार्यों ने जिस पवित्र स्थान का सर्वापहारी लोप किया, वह भग्नावशेष भगवन्निकेतन क्या प्राचीन उन्नत दशा का बोधन नहीं कराता है ? ॥ ३१ ॥

अलम्भि यस्मिन्भवने महोन्नते
जगन्निवासेन जनिस्तदीद्यताम् ।
मधोःपुरे कां विषमामवापितं
दशामगम्यां समयेन दुर्मदात् ॥ ३२ ॥

कलिन्दनन्दिनी के पवित्र तट पर जिस राजभवन में नन्दनन्दन ने अपना चतुर्भुजरूप अपनी माता को दिखाया, उस महल का आज क्या हाल है ? ॥ ३२ ॥

समस्तमेतद्दुरदृष्टयोगतः
प्रमादतो वा पुरतः समागतम् ।
महोदयानां पतनं तथाविधं
यदद्य चेतांसि दुनोति धीमताम् ॥ ३३ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

उन्नतावस्थ भारत का यह अधःपतन या तो हमारे दुर्दैव से हुआ है या समय के प्रभाव से इन दोनों में एक न एक कारण अवश्य है ॥ ३३ ॥

प्रसिद्धमत्रापचयस्य कारणं
बभूव शौद्धोदनिभूपशासनम् ।
प्रभावतो यस्य समस्तभारते
प्रवर्तितं मत्तजनैः कु-शासनम् ॥ ३४ ॥

हमारी अनुमति में इस अधःपतन का प्रथम कारण मायात्मज का शासनकाल हुआ है। जिसके प्रभाव से उस समय के शासकों ने भारत में कुशासन आरम्भ किया ॥ ३४ ॥

अथोदयाद्भारतभूभुजामयं
भुवस्तले राज्यमवाप्य वैदिकान् ।
निनिन्द बन्दीभवनेषु भूसुरा-
न्बबन्ध बालानपि धर्मतत्परान् ॥ ३५ ॥

भारतवर्ष पर शनैश्चर की क्रूर दृष्टि होने के कारण उस समय के अधिकारियों ने सनातनधर्मावलम्बियों पर बड़े बड़े अनुग्रह किये ॥३५॥

न भूसुरैरत्र मखः प्रवर्त्यतां
न धर्मचर्चा न च देवपूजनम् ।
सडिण्डिमोद्घोषमिदं स्वशासने
स बुद्धभूपः प्रततान वाचिकम् ॥ ३६ ॥

वाजपेय आदि वैदिक यज्ञ, देवाराधन, सनातनधर्म का प्रचार ये सब के सब उस समय में बड़े ज़ोर शोर के साथ बंद कर दिये गये ॥ ३६ ॥

अनादिकालप्रथितां स गौतमो
मृतेति वेगादुपहस्य वैबुधीम् ।

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

मदात्तदीये सुपदे स्वयङ्कृतां
निवेशयामास नवामहो ! गिरम् ॥ ३७ ॥

अनादि काल से संसार में प्रतिष्ठित वेदवाणी को उस समय के अधिकारियों ने मृतभाषा कहकर उसके स्थान में पाली भाषा का प्रचार किया ॥ ३७ ॥

ऋषिप्रणीतानि बहूनि पुस्तका-
न्ययं मतस्थापनकामनाकुलः ।
निवेश्य वन्हौ निगमानुमोदक-
द्विजेष्वदात्कोपकषायितां दृशम् ॥ ३८ ॥

जो आजकल नहीं मिलती है ऐसी बहुत सी वेद की शाखायें उस समय के प्राप्ताधिकार पुरुषों ने अपने मत का प्रचार करने के लिये नष्ट कर दीं और उनके प्रचारकों पर भी बड़े बड़े अत्याचार किये ॥ ३८ ॥

यतः प्रभृत्यस्य बभूव शासनं
भुवस्तले वेदविरुद्धमानिनः ।
ततःप्रभृत्येव गतं मदात्यया-
न्महीभुजामप्रतिमं स्व-शासनम् ॥ ३९ ॥

जब से भारतभूमि में मायात्मज का शासन आरम्भ हुआ तभी से धर्मप्राण क्षत्रिय जाति कमज़ोर हो गई, जिससे उनमें शासन करने का बल नहीं रहा ॥ ३९ ॥

विधेरनुज्ञावशतो लयङ्गते
तथाविधे दुर्मदभूपशासने ।
तदन्वगादत्र ततःपरं बला-
द्धरातलेऽनीश्वरवादिनां मतम् ॥ ४० ॥

ईश्वर की आज्ञा से जैसे ही यहाँ से उनका शासन उठा वैसेही उनके स्थान पर अनीश्वरवादियों का अधिकार जम गया ॥ ४० ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

मतं मदाविष्टजनैः प्रवर्तितं
निराकरिष्णुर्भगवानतः परम् ।
निजांशमप्रेरयदत्र भूतले
स भट्टपादं परदर्पमर्दनम् ॥ ४१ ॥

उनको भी यहाँ से शीघ्र हटाने के लिए भगवान ने एक अपना विभूत्यंश प्रकट किया । जिसका प्रभाव आज तक भी बराबर चला आ रहा है ॥ ४१ ॥

जिनद्विपानेष गलन्मदानलं
विजित्य वादेषु मृगेन्द्रविक्रमः ।
स भट्टपादः पुनरत्र वैदिकं
ततान धर्मं भगवत्प्रचोदितः ॥ ४२ ॥

भगवान की प्रेरणा से भारत में अवतीर्ण हुए उस भगवदंश ने मृगराज की तरह उन अनीश्वरवादियों को पराजित करके फिर सनातनधर्म का सिंहनाद बजाया ॥ ४२ ॥

इति क्रमेणोन्नतिमार्गमापितं
कुमारिलाद्यैः प्रमदेन भारतम् ।
विलोक्य काम्बोजभवैस्तथा शकै-
रकारि दुर्दैववशात्पदार्पणम् ॥ ४३ ॥

इस प्रकार उन्नति मार्ग पर पहुँचाये हुए इस भारतवर्ष में, कंबोज, शक, वर्वर, वाल्हीक आदि ने, पृथ्वीराज के समय में फिर पदार्पण किया ॥४३॥

अनुग्रहात्तादृशचण्डभूभुजां
पुनस्तथैवात्र बभूव भारते ।
कुशासनं यादृगवर्णि वर्णने
मया पुरा बौद्धमतानुमोदिनाम् ॥ ४४ ॥



CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

इनके अनुग्रह से भारतवर्ष में फिर वही दशा आकर उपस्थित हुई, जिसका चित्रण हमने पहले कर दिया है ॥ ४४ ॥

मदोद्धतैरेभिरिहस्थिता जनाः
समुद्रतीरे विविधैः प्रलोभनैः ।
महाऽऽपणान्तः पशुवत्पणीकृताः
प्रसह्य लोकेष्विदमस्ति विस्तृतम् ॥ ४५ ॥

इन महानुभावों ने अपने समय में भारतीयों को जिस प्रकार गाय बैल की तरह दो दो रुपये में बेचा उसका वर्णन आजकल का इतिहास कर रहा है ॥ ४५ ॥

तथाविधे दुर्मदराजशासने
विवृद्धिमाप्ते निगमानुमोदिनाम् ।
बभूव या या विषमाऽतिदुर्दशा
न तामहं वर्णयितुं समुत्सहे ॥ ४६ ॥

इनके समय में सनातन वैदिक धर्मावलंबियों पर वे अत्याचार हुए जिनका वर्णन करने के लिए हमारे पास शक्ति नहीं है ॥ ४६ ॥

निवार्य तानत्र बलेन सत्वरं
समागतास्ते भगवत्प्रणोदिताः ।
महाबला यैः पुनरत्र भारते
निवेशितं न्यायपरैः सुशासनम् ॥ ४७ ॥

भगवत्प्रेरणा से प्रेरित होकर, इसके अनंतर, इस भारत में वे बलशाली महानुभाव आये जिन्होंने अपने भुजबल से अनार्यों को हटा कर इसमें फिर न्याय के साथ शासन का आरंभ किया ॥ ४७ ॥

भुवस्तले जार्जमहाप्रभोरिदं
यदस्ति राज्यं तदनुग्रहाद्विभोः ।

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

समागतं यत्र न पक्षपातिता
विलोक्यते कर्मफलानुमोदिभिः ॥ ४८ ॥

आजकल भारतवर्ष में राजराजेश्वर जगद्विजयी जार्ज महाप्रभु का जो शासन वर्तमान है वह परमात्मा की असीम कृपा से उपस्थित हुआ है। कर्मफलों पर विश्वास रखनेवाले महानुभाव इसमें जरा भी पक्ष-पात नहीं मानते हैं ॥ ४८ ॥

अवाप्य राज्यं भुवि रामराज्यव-
त्सुखप्रदं ये न निजार्थसञ्चये।
यतन्ति ते निश्चितमेव मन्मते
निजप्रकोपाद्विधिनैव वञ्चिताः ॥ ४९ ॥

रामराज्य के समान समस्त आनन्द के देनेवाले इस जार्ज महाप्रभु के राज्य में जो महानुभाव अपने धर्म को उन्नत नहीं करते हैं, हमारी सम्मति में, उन पर भगवान् स्वयं रुष्ट हो रहे हैं ॥ ४९ ॥

विहाय नानामतपक्षपातितां
समानभावेन भुवं प्रशासति।
प्रभौ मनुष्यैरधुना यथाक्रमं
प्रवर्तितव्यं निजधर्मसञ्चये ॥ ५० ॥

जिनके राज्य में शेर और बकरी निर्भय होकर एक घाट में पानी पी रहे हैं, जिनमें धर्म भेद होनें पर भी पक्षपात का गंध तक नहीं है, सर्वांश में न्यायानुकूल जिनका शासन है. दैवयोग से ऐसे राजा के राज्य में रह कर हिन्दुओं को अपना सनातन धर्म खूब उन्नत करना चाहिए ॥ ५० ॥

न लभ्यते धर्मकथामृते सुखं
कदापि लोके मनुजैरतः स्वयम्।
सनातनः सादरमत्र सेव्यतां
स्वधर्म एवानुमतः पुरातनैः ॥ ५१ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

वेदों में सुरभारती ब्राह्मणानन्यशरणा मानी गई है, इसीलिए ब्राह्मण इसकी रक्षा करते हुए इसे अनधिकारी निन्दकों को नहीं देते हैं [ विद्या ह वै ब्राह्मणमाजगाम ] इति श्रुतिः ॥ ११२ ॥

परस्परोपाश्रयतः प्रतिष्ठितं
महत्त्वमारादुभयोः क्षमातले ।
निरर्थिका गीरनुपेत्य भूसुरा-
ननाश्रितास्तां विफला महीसुराः ॥ ११३ ॥

ब्राह्मणों का तथा सुरभारती का महत्त्व अन्योन्याश्रित है। सुरभारती ब्राह्मणों के बिना निर्जीव है और ब्राह्मणगण सुरभारती के बिना निर्जीव हैं ॥ ११३ ॥

अतो मया दर्पत एतदुच्यते
न जीवितेष्वेषु विनाशमेष्यति ।
कदापि देवी सुरभारती क्षितौ
न जीवितायां गवि ते महीसुराः ॥११४॥

इसीलिए हम बलपूर्वक यह बात कहते हैं कि ब्राह्मणों के जीते जी यह सुरभारती नष्ट नहीं हो सकती है और सुरभारती के जीते जी ब्राह्मण नष्ट नहीं हो सकते हैं ॥ ११४ ॥

महत्त्वमस्यां गवि यत्प्रतिष्ठितं
न तत्प्रमत्ताः प्रविदन्ति भारते ।
महोदयास्तद्धृदयं गुणोज्ज्वलं
गुरुप्रसादेन भजन्ति भाग्यतः ॥ ११५ ॥

इस सुरभारती का जो महत्त्व है उसको मूढ़जन नहीं पा सकते हैं विचारशील सज्जन बड़े भाग्य से गुरुकृपा के द्वारा उसको प्राप्त कर सकते हैं ॥ ११५ ॥

कलेः प्रभावादधुना दशामियं
तथाविधां प्राप यथाविधां पुरा ।

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

कदापि नापत्परिणामसुन्दरी
सतीव रोगैरनवद्यसद्गुणा ॥ ११६ ॥

कलि के प्रभाव से आजकल यह सुरभारती सती की तरह कुछ दिनों के लिए शिथिल सी हो गई है जो पहले समय में कभी नहीं हुई थी ॥ ११६ ॥

भिषग्वरैः सेयमनन्यगामिनी
द्विजोत्तमैः सुश्रुतलब्धकीर्तिभिः ।
रसप्रदानेन शिवाऽनुगृह्यतां
निदानमासाद्य तदङ्गसङ्गतम् ॥ ११७ ॥

सुश्रुत लब्ध कीर्ति भिषग्वर ब्राह्मणों को उचित है कि वे बहुत शीघ्र निदान करके इस सुरभारती को फिर उत्तम रस देकर बलवती बनावें ॥ ११७ ॥

यथा न यायाद्विलयं परिस्थिति-
र्यथा न दौर्बल्यमसाध्यलक्षणम् ।
रसैस्तथेयं सुरभारती मनाङ्
मनःप्रयोगैरुपचर्यतामरम् ॥ ११८ ॥

जब तक सुरभारती की परिस्थिति में किसी प्रकार की खराबी उपस्थित न हो, तथा जब तक असाध्यलक्षण दुर्बलता उपस्थित न हो तबतक रसप्रयोग से इसका उपचार करना चाहिए ॥ ११८ ॥

विदेशभाषाऽध्ययने निरन्तरं
द्विजोत्तमानां रतिरेव मन्मते ।
निदानमस्याः पतनस्य दृश्यते
तदेव दूरीक्रियतां पुरोगतम् ॥ ११९ ॥

मेरी अनुमति में इस दुर्बलता का प्रधान कारण अंग्रेजी-उर्दू आदि भाषाओं में ब्राह्मणों का मनोयोग देना ही है । ब्राह्मण इन

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

सब भाषाओं को छोड़ कर केवल देवनागरी भाषा का अभ्यास करें ॥ ११९ ॥

पुरे पुरे धार्मिकभाववृद्धये
नवीनविद्यालयनिर्मितिश्रमैः ।
चिकित्स्यतां सच्चरकोपदेशकै-
रियं सदा धेनुरिवामरद्विजैः ॥ १२० ॥

चरकोपदेशक ब्राह्मणों को उचित है कि इस समय वे नगर नगर और ग्राम ग्राम में धार्मिक भावों की वृद्धि के लिए पाठशाला खोलकर देवनागरी लिपि के द्वारा इस शिथिलता को दूर करते हुए देववाणी की उपासना करें ॥ १२० ॥

यथा यथेयं भरतानुपालिते
भुवस्तले वृद्धिमुपेष्यति द्विजैः ।
तथा तथा भारतभूमिरप्यलं
समृद्धिभाजां जननी भविष्यति ॥ १२१ ॥

यह देववाणी तथा नागरीलिपि जैसे जैसे भारत में वृद्धि को प्राप्त होगी वैसे वैसे ही यह भारत भूमि भी फिर दुबारा धन-धान्यपूर्ण तथा उत्तम जन रत्नों को जन्म देनेवाली बनेगी ॥ १२१ ॥

शिवा चिकित्सा निजदेशवासिनां
भिषग्वराणां कविभिः प्रगीयते ।
प्रवर्तते या गदनिग्रहोचित-
प्रयोगयोगप्रवणैरुपस्कृता ॥ १२२ ॥

चिकित्सा भी गुरुपरंपरा-प्राप्त-रहस्य, पीयूषपाणि, क्रियाकुशल, निःस्पृह, धैर्यंधर और कृपालु देशस्थ वैद्यों से ही करानी चाहिए ॥१२२॥

रुजाऽर्दितानामवलोक्य दुर्दशां
न यस्य चेतस्युपजायते दया ।
वृथैव तेनात्र भवे चिकित्सितं
विडम्ब्यते मानववञ्चनार्थिना ॥ १२३ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

रोगियों का कष्ट देखकर जिस वैद्य के हृदय में दया का संचार नहीं होता है वह मनुष्यों को ठगकर केवल आयुर्वेद को बदनाम करता है ॥ १२३ ॥

धनं पणीकृत्य जनश्चिकित्स्यते
रुजाऽर्दितो यत्र न तत्र तत्फलम् ।
प्रजायते यत्करुणावशीभव-
त्करप्रयोगेण विना परिश्रमम् ॥ १२४ ॥

फीस ठहराकर जहां पर चिकित्सा की जाती है वहां वह फल प्राप्त नहीं होता है जो बिना फीस ठहराये स्थानों में होता है ॥ १·४ ॥

न शास्त्रमेतन्मुनिभिः प्रवर्तितं
भवे धनोपार्जनमात्रचिन्तया ।
प्रवर्तितं प्रत्युत जीवशर्मणे
परोपकारव्रतदत्तमानसैः ॥ १२५ ॥

यह जो आयुर्वेद प्रवृत्त हुआ है इसका संपादन मुनियों ने धनोपार्जन के लिए नहीं किया है। इसका प्रयोजन संसार का केवल कल्याण करना है ॥ १२५ ॥

विधावतो मन्त्रशतैरिदं कृतं
विलोक्यते ब्राह्मणजातिसङ्गतम् ।
यतो न लोभोपहृतप्रवर्तनः
स्वभावतो ब्राह्मणजातिसम्भवः ॥ १२६ ॥

इसलिए यह आयुर्वेद का काम यजुर्वेद में केवल ब्राह्मण जाति के लिए नियत किया गया है क्योंकि ब्राह्मण स्वभाव से निर्लोभ होता है। [ यत्रौषधीः समग्मत ] इति वेदमन्त्रः ॥ १ ६ ॥

स्वयं रसादोषधयः समावद-
त्रुपेत्य सोमं निजभूपतिं पुरा ।

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

द्विजोत्तमो दास्यति यत्कृते स्वयं
विनष्टरोगः स नरो भविष्यति ॥१२७॥

ओषधियों ने स्वयं अपने राजा चंद्रमा के समक्ष जाकर कहा है कि जिस रोगी के लिए ब्राह्मण हमारा प्रयोग करेगा उसको हम नीरोग बनावेंगी। [ ओषधयः समवदन्त ] इति यजुर्वेदमन्त्रः॥ १२७॥

विनष्टमेतद्भुवने चिकित्सितं
करं समभ्येत्य विरुद्धधर्मिणाम्।
यतो न ते देशगतां परिस्थितिं
विदन्ति नानाविधसात्म्यभाविताम् ॥१२८॥

जब से यह चिकित्सा विदेशी वैद्यों के हाथ में गई तब से इसका भी रहस्य जाता रहा, क्योंकि वे भारतवर्ष की परिस्थिति से परिचित नहीं हैं॥ १२८॥

जगत्सु जीवन्ति कथं रुजाऽर्दिताः
समूलघातेषु भवत्स्वपि द्रुतम्।
समुद्रपारीणभिषक्सु वस्तुतो
यमस्वरूपेषु न चित्तमेत्यदः ॥१२९॥

सजीव यमकिंकर उन वैद्यों के होते हुए रोगी तत्क्षण मर क्यों नहीं जाते, यह आश्चर्य है। इन यमदूतों के दर्शनमात्र से रोगी को यमालय का अतिथि बन जाना चाहिए॥ १२९॥

न तारतम्यं धमनीगतेरिमे
विदन्ति नो दोषविनिग्रहक्रमम्।
न रोगमूलं न च तच्चिकित्सितं
तथापि वैद्याः किल ते महाद्भुतम् ॥१३०॥

ये वैद्यपाश न तो नाड़ी की गति का चढ़ाव उतार जानते हैं न बात, पित्त, कफ का विनिग्रह करना इनको आता है, न ये रोग का निदान कर

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

सकते हैं, न रोगों की चिकित्सा इनको करनी आती है। इतने पर भी ये बड़े वैद्य कहाते हैं। यह कितने आश्चर्य की बात है। हमारी अनुमति में इनकी परिस्थिति से भारतवर्ष को कुछ फ़ायदा नहीं है ॥ १३० ॥

उपैति यस्मिन्विषये समुद्भवं
जनः स्वभावादुपयोगि तद्भवम् ।
महौषधं तस्य कृते प्रजायते
मरुज्जलाग्निस्थितसाम्यदर्शनात् ॥१३१॥

मनुष्य जिस देश में उत्पन्न होता है उसी देश का औषध उसके लिए हितकर होता है क्योंकि जलवायु का तारतम्य इन दोनों में एक सा रहता है ॥ १३१ ॥

अतः समस्तैरपि भारतोद्भवैः
स्वदेशजानां भिषजामसंशयम् ।
रसावलेहासवजातमादरा-
न्निषेवणीयं विधिना महौषधम् ॥१३२॥

इसलिए भारतीय मनुष्यमात्र को चाहिए कि वे सर्वदा अपने देशस्थ वैद्यों का आदर करें और उनके बनाये रस, अवलेह, आसव, तैल, चूर्ण, क्वाथ, आदि का सेवन करें ॥ १३२ ॥

भुवस्तलेऽलं विधिनाऽमुना सुखं
विवृद्धिमेष्यत्युचितोपचारतः ।
चिकित्सकानामपि कीर्तिरुत्तमा
जगत्समस्तं स्ववशे करिष्यति ॥१३३॥

इस प्रकार काम करने से भारत में सुख बढ़ेगा, रोगी कम होंगे और भारतीय आयुर्वेद तथा आयुर्वेदज्ञों का सर्वत्र यश होगा ॥ १३३ ॥

महौषधानामुपसेवनाद्यथा
व्यपैति शारीरिकसन्ततिः ।

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

जपेन नारायणनामसन्तते-
स्तथैव नाशं प्रतियाति मानसी ॥१३४॥

महौषधों के उपसेवन से जिस प्रकार शारीरिक कष्ट समूल नष्ट होते हैं उसी प्रकार भगवन्नाम स्मरण से मानसिक कष्ट नष्ट हो जाते हैं ॥ १३४ ॥

निमज्जनोन्मज्जनजन्यमद्भुतं
भवाम्बुधौ यद्‌ बहु कष्टमश्नुते ।
नरस्तरी तस्य कृते विनिर्मिता
शिवेन नारायणनाम सन्ततिः ॥१३५॥

भवसागर में जो मनुष्य बार बार जन्म मरण रूप चक्र में पड़कर गोते खाते हैं उनके उद्धारार्थ ईश्वर ने भगवन्नाममालारूप नौका बनाई है ॥ १३५ ॥

हरे ! मृडानन्त ! विभो ! रमापते !
शिवापते ! माधव ! चन्द्रशेखर !
प्रपन्नमभ्युद्धर मामिति स्फुटं
भवे मुहुर्व्याहरतां न सम्भवः ॥१३६॥

हरे ! मृड ! अनन्त ! विभो ! रमापते ! गौरीपते ! माधव ! चन्द्र-शेखर ! मैं आप के शरण में आया हूँ, मेरा उद्धार कीजिए, इस प्रकार बार बार कहनेवाले मनुष्यों का संसार में पुनर्जन्म नहीं होता है ॥ १३६ ॥

सकृत्प्रपन्नाय हरेः पदाम्बुजे
तवाहमस्मीति वदत्यधोक्षजः ।
समस्तभूताभयदानमादरा-
ज्जने ददाति व्रतमस्य तद्विधम् ॥१३७॥

जो मनुष्य भगवान् के शरण में जाकर एक बार भी "मैं आपका हूँ" ऐसा कह देता है भगवान् उसके लिए समस्त भूतों से अभयदान देते हैं ऐसा उनका व्रत है ध्रुव, मार्कण्डेय, प्रह्लाद, गजेन्द्र इसके प्रत्यक्ष उदाहरण हैं ॥ १३७ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

अनेकपापैरभितो नियन्त्रितः
समुज्झितः शास्त्रगतैर्बहुव्रतैः ।
समुन्नतामेति नरो गतिं क्रमा-
द्वदन्मुहुर्नामपरम्परां हरेः ॥१३८॥

अनेक पाप पाशों से जकड़ा हुआ, शास्त्रीय प्रायश्चित्तों के अयोग्य महापापी जन भी भगवन्नाम लेता हुआ उन्नत गति को प्राप्त हो जाता है। गणिका, गृध्र, अजामिल इसके प्रत्यक्ष निदर्शन हैं ॥ १३८ ॥

दहत्यवश्यं दहनः स्वभावतो
यथा जनं मान्द्यवशात्करे धृतः ।
तथा मुखान्निर्गतमेकदाऽप्यलं
हरेः शिवं नाम धुनोति पातकम् ॥१३९॥

अज्ञान से छुआ हुआ भी अग्नि जिस प्रकार अपने स्वभाव से छूने वाले को जला देता है इसी प्रकार अज्ञान से भी मुख से निकला हुआ भगवन्नाम मनुष्य के मल को स्वभाव से नष्ट कर देता है ॥ १३९ ॥

कलिर्युगो यद्यपि दोषदूषित-
स्तथापि मन्येऽत्र गुणो महानयम् ।
यदत्र नामस्मरणाज्जनो हरेः
पदं समभ्येति परं मनोरमम् ॥१४०॥

यह कलियुग यद्यपि अनेक दोषों से ग्रस्त है तथापि एक इसमें बड़ा गुण है, वह यह है कि इसमें मनुष्य केवल भगवन्नाम लेने मात्र से उत्तम पद को प्राप्त हो जाता है ॥ १४० ॥

तदेव कर्मास्ति शिवं भुवस्तले
तदेव सर्वोत्तमजन्मनः फलम् ।
नृणां कृते येन चतुर्भुजो हरिः
प्रपन्नसौहार्दपरः प्रसीदति ॥१४१॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

संसार में उत्तम कर्म तथा उत्तम जन्म का फल यही है कि मनुष्य भगवान् का कृपापात्र बने इसके बिना सभी कुछ निष्फल है ॥ १४१ ॥

भवैककूपे पतितं कृतेर्वशा-
द्विनष्टनेत्रं विषयैर्विषोपमैः ।
करालकालाहिविदष्टमन्यतो
विना हरिं कोऽत्र विपन्नमीक्षते ॥१४२॥

कर्मों के बंधनों में पड़ कर भवकूप में गिरे हुए विषयों द्वारा विगत-नेत्र, तथा कराल-काल-सर्प-दष्ट विपन्न प्राणी को संसार में भगवान् के अतिरिक्त अन्य कौन सुदृष्टि से देख सकता है ॥ १४२ ॥

शिवानि नामानि हरेर्मुहुः क्षितौ
जनस्य चित्ते जपतः स्वयं विभुः ।
द्रुतं समाहूत इवाशु दर्शनं
ददाति दीनोद्धरणप्रयोजनः ॥ १४३ ॥

जो मनुष्य कल्याणकारक भगवान् के नामों का बार बार जप करता है भगवान् उसके हृदय में निमंत्रित की तरह आकर दर्शन दे देते हैं ॥ १४३ ॥

किमन्यदस्मादपरं निदर्शनं
विनाऽपि भक्तिं रभसादजामिलः ।
सुतस्य नारायणनाम निर्दिश-
न्नवाप विष्णोः परमाभयं पदम् ॥ १४४ ॥

इससे अधिक इस बात का उदाहरण क्या हो सकता है देखिए ! अजामिल मोह से अपने पुत्र नारायण को बुलाता हुआ, केवल नाम के प्रभाव से सर्वांश में नारायण का कृपापात्र बन गया ॥ १४४ ॥

तदेव वेदाध्ययनं प्रशस्यते
विधिप्रयोगेन समाहितात्मभिः ।
नियोजयत्याशु मतिं यथोत्तरं
जनस्य यच्छ्रीपतिनामसङ्ग्रहे ॥ १४५ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

वेदाध्ययन भी वो ही अच्छा माना जाता है जो मनुष्य के मन को अन्य बातों से हटाकर भगवान् के नाम स्मरण में लगाता हो ॥ १४५ ॥

सदा नरेणात्र भवे भवोद्भव-
प्रपञ्चविच्छेदकृते निरन्तरम् ।
मुकुन्द ! गोविन्द ! रमेश ! माधव !
त्रिविक्रमेति स्वगतं समुच्यताम् ॥१४६॥

मनुष्य को चाहिए कि वह सर्वदा संसार के बंधनों का उच्छेद करने के लिए मुकुन्द, गोविन्द, रमेश, माधव, त्रिविक्रम, आदि नामों का मन में उच्चारण करे ॥ १४६ ॥

अहर्निशं यो भगवद्गुणानुगां
वदत्यलं नामपरम्परां जनः ।
स नाममात्रेऽपि विभोरनुग्रहा-
न्निजाधिपत्यं वितनोति विस्तृतम् ॥१४७॥

जो मनुष्य भगवान् के नामों का सर्वदा जप करता रहता है उसका नाम से संबंध रखनेवाले वस्तुमात्र पर अधिकार हो जाता है ॥ १४७ ॥

वदत्यदो मन्त्रमुखेन भूतले
मदेन दिव्योपनिषत्कदम्बकम् ।
फलं विभोर्नामपरम्पराग्रह-
प्रशस्तसर्वोत्तमरूपकर्मणः ॥ १४८ ॥

भगवान् के नाम ग्रहण रूप कर्म का यह फल मंत्रों द्वारा उपनिषद्गण कहता है । देखिए [स यो नामब्रह्मेत्युपास्ते, यावन्नाम्नो गतं तत्रास्य कामचारो भवति ] ॥ १४८ ॥

समस्तशास्त्राध्ययनस्य यत्फलं
प्रगीयते भागवतैर्महात्मभिः ।
मयाऽपि तत्सज्जनमात्रशर्मणे
निवेदितं स्वानुभवप्रसादतः ॥ १४९ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

भगवद्भक्त महात्मागण वेदादिशास्त्रों के अवलोकन का जो उत्तम फल बताते हैं मैंने भी स्वानुभववेद्य वही फल अपने ग्रंथ के पाठकों को भेट किया है ॥ १४९ ॥

मया पुनः साञ्जलिबन्धमुच्यते
मनः प्रदेयं भगवत्यधोक्षजे ।
मनुष्यमात्रेण यथा पुनर्भवे
भवो न भूयाद्भगवत्प्रसादतः ॥ १५० ॥

मैं अपने ग्रंथ के पाठकों से फिर भी सांजलि निवेदन करता हूँ कि आप अपना मन सब बातों से हटाकर भगवान् के चरणयुगल में लगावें जिससे बार बार संसार में जन्ममरण रूप गोते न खाने पड़ें ॥१५०॥

परानुरक्तिर्भगवत्पदाम्बुजे
तदुक्तमार्गेण भवेऽत्र वर्तनम् ।
तदीयनामस्मरणं भवे भवे
भिनत्ति बन्धं भवपाशसङ्गतम् ॥ १५१ ॥

भगवच्चरणों में अनुराग, भगवदाज्ञा के अनुकूल काम करना तथा नाम स्मरण ये तीन बातें संसार में समस्त भवबंधनों को काट देती हैं ॥१५१॥

एवं समादिशति धर्मपथानुरूपं
धर्माभिधे नरपतौ पुरतः स्थितानाम् ।
हर्षध्वनिर्दिगुदरं रभसान्न याव-
दापूरयज्झटिति सर्गमिमं स तावत् ॥१५२॥

इस प्रकार धर्मपरिषद् में धर्मोन्नति के अनुकूल धर्मदेव का कथन सुनकर समक्ष में उपस्थित धार्मिक श्रोताओं की हर्षध्वनि जब तक चारों ओर गूँजने भी न पाई तब तक सनातन धर्म के एक तुच्छ सेवक ने यह सर्ग समाप्त कर दिया ॥ १५२ ॥

इति श्रीमदखिलानंदशर्मकृतौ सतिलके श्री सनातनधर्मविजये महाकाव्ये, धार्मिकोपदेशविवरणं नामैकोनविंशः सर्गः

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

# विंशतितमः सर्गः

इत्थं विधेरनुगमेन निवेद्य वृत्तं
धर्माभिधो नरपतिः सदसि स्थितानाम् ।
सम्बोधनाय पुनरप्युचितञगाद
हर्षाद्वसन्ततिलकेन गुणाधिकेन ॥ १ ॥

वैदिक विधि के अनुरोध से इस प्रकार धार्मिक तत्त्वों का आलोचन करते हुए विजयी धर्मदेव ने सभा में उपस्थित सज्जनों के समक्ष अपना कथन फिर इस प्रकार उपस्थित किया ॥ १ ॥

येयं समस्तमभितः प्रकृतेर्विकारं
व्याप्य स्थिता जगति जातिरिति स्वभावात् ।
नित्याऽप्यनेकसमवेतपदा समुक्ता
नैय्यायिकैरहह ! सा मुनिभिः पुराणैः ॥२॥

प्रकृति-विकारजन्य पदार्थमात्र में स्वभाव से प्रविष्ट यह जो जाति मानी गई है वह नैय्यायिकों के मत में सर्वदा नित्य है। [ नित्यत्वेसत्यनेक समवेतत्वं जातित्वमिति दार्शनिकाः ] ॥ २ ॥

यद्यजरायुजमथाण्डजमत्र लोके
यत्स्वेदजं यदपि चोद्भिजमाविभाति ।
सत्त्वं समस्तमपि तद् गुणपारवश्या-
ज्जातिं समाश्रयति नूनमनन्तभेदाम् ॥ ३ ॥

जरायुज, स्वेदज, उद्भिज्ज और अण्डज इनचार भेदों में विभक्त हुई जाति संसारगत समस्त पदार्थों को व्याप्त करके भी गुणभेद से फिर उपजातियों में विभक्त होकर आनंत्य को प्राप्त हुई है ॥ ३ ॥

विश्वेश्वरो नियतिचक्रगतं समस्तं
विश्वं विलक्षणतया विविधप्रकारैः ।

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

स्रष्टुं मनुष्यपशुपक्षिसरीसृपादि-
जातीः प्रवर्तयति मानसकल्पनाभिः ॥४॥

नियति चक्र में पड़े हुए इस विश्व को अनेक रूपों में विभक्त करने के लिए भगवान् मनुष्य, पशु, पक्षी, सरीसृप आदि अनेक महाजातियों को पहले बनाते हैं ॥ ४ ॥

लीलोद्भवं जगदिदं जगतामधीशो
लीलां स्वचित्तपथगामधिगत्य लोके ।
नानाविधप्रथितजातिषु संविभज्य
तास्ताः पुनः प्रथयति प्रकृतेर्विकारैः ॥५॥

लीला से उत्पन्न हुए इस जगत् को भगवान् अपनी लीलाओं के द्वारा महाजातियों में विभक्त करके फिर उपजातियों द्वारा उसका विस्तार करते हैं ॥ ५ ॥

सत्त्वं रजस्तम इति त्रिपुटी गुणानां
विश्वस्थितप्रकृतिमात्रसमाश्रितानाम् ।
एकामपि स्वगतजातिमनेकभेदै-
रुद्भावयत्युचितमत्र निदर्शनन्द्रुः ॥६॥

विस्तार में प्रधान कारण प्रकृति के सत्व, रज, तम ये तीन गुण हैं, इनके आधार पर ही एक महाजाति अनेक उपजातियों में विभक्त हो जाती है, इसका प्रत्यक्ष उदाहरण एक वृक्ष जाति है ॥ ६ ॥

एकाऽपि भूमिवलये किल वृक्षजाति-
राम्रार्जुनक्रमुकनिम्बहरिप्रियाद्यैः ।
भेदैर्यथा बहुविधा नियतं तथैव
नानाविधा जननतोऽत्र मनुष्यजातिः ॥७॥

वृक्षत्वेन वृक्षजाति यद्यपि एक है तथापि जिस प्रकार आम्र, अर्जुन, क्रमुक, निम्ब, कदम्ब आदि भेदों से उसमें आनंत्य आ गया है, उसी प्रकार

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

मनुष्य जाति एक होने पर भी ब्राह्मणादि उपभेदों द्वारा उसमें आनन्त्य उपस्थित हुआ है, इसी कारण चौरासी लक्ष्य योनियाँ संसार में प्रसिद्ध हैं ॥ ७ ॥

वैगुण्यतो भुवि समुद्भवतश्च भिन्ना
जातिर्द्रुमेषु नहि भिन्नगुणं स्वजातेः ।
सूते फलं स्वगतभेदसमाश्रयेण
नाम्रेषु निम्बफलसम्भवनं प्रसिद्धम् ॥८॥

गुणभेद तथा जन्मगत वीर्यभेद के कारण आनंत्य को प्राप्त हुई वृक्ष जाति आपस में एक दूसरे के विरुद्ध फल को नहीं देती है, उसमें स्वगत भेद उसका नियामक है, इसी कारण आम्रवृक्ष पर निंबवृक्ष का फल नहीं लगता है । दृष्टांत प्रत्यक्ष है ॥ ८ ॥

यद्वद् द्रुमेषु नियमो नियतेर्नियोगा-
द्भिन्नं न कल्पयति जातिगुणक्रमेण ।
पुष्पादिकं जगति तद्वदलं वयःसु
केनेक्षितो बलिभुजां प्रसवे मरालः ॥९॥

जिस प्रकार वृक्षजाति में स्वगत भेद एक दूसरे से भिन्न फलोद्भवादि में नियामक है उसी प्रकार पक्षिजाति में भी स्वगत भेद एक दूसरे के विरोध में नियामक है इसी कारण काकों से हंसों का उद्भव नहीं होता है ॥ ९ ॥

आम्राद्यथा भुवि न सम्भवनं निसर्गा-
न्निम्बस्य नापि करटात्किल हंसभूतिः ।
मेषाद्वृषस्य मकरादपि कच्छपस्य
वर्णाद्विवर्णजननं न तथा प्रसिद्धम् ॥१०॥

स्वभाव से जिस प्रकार आम्र से निंब नहीं उगता है, काक से हंस नहीं पैदा होता है, मेड़ से बैल और मकर से कच्छप नहीं होता है उसी प्रकार मनुष्य जाति में भी एक वर्ण से दूसरा वर्ण नहीं उत्पन्न नहीं हो सकता है ॥ १० ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

वर्णाः क्रमेण जगतामधिपेन सृष्टे-
राद‍ौ स्वशक्तिवशतः प्रकृतेः प्रसङ्गात् ।
सृष्टा इति स्वयमहो ! निगमः प्रशस्तं
ब्रूते किमत्र निगमादपरं प्रमाणम् ॥११॥

सृष्टि के उत्पत्ति-समय में ईश्वर ने क्रमशः प्रकृति का सहयोग लेकर ब्राह्मणादि जातियां उत्पन्न कीं इस बात को वेद स्वयं कहता है, देखिए [ ब्रह्म असृज्यत, १४ । २८ ॥ क्षत्रमसृज्यत, १४ । २९ ॥ शूद्रार्यावसृज्येताम् १४ । ३० ॥ ] इति यजुर्वेद मंत्राः ॥ ११ ॥

धाराप्रवाहवदनिश्चितपूर्वसर्गे
सर्गक्रमे स भुवनाधिपतिः समस्तम् ।
पूर्वक्रमानुगतमेव यथावकाशं
सूते चराचरमदो निगमप्रसिद्धम् ॥१२॥

धाराप्रवाह के समान चलनेवाले अनादिकाल-प्रवृत्त सृष्टिचक्र में ईश्वर ने इस कल्प में जो उत्पन्न किया वह सब यथापूर्व ही किया इस बात को [सूर्याचन्द्रमसौ धाता यथापूर्वमकल्पयत्] यह वेदमंत्र कह रहा है ॥ १२ ॥

एवं गुणानुगतसंसृतिचक्रमध्ये
ये मन्वतेऽत्र गुणकर्मविपर्ययेण ।
जातेर्विपर्ययमिहैव न ते मनुष्याः
प्रत्यक्षमेव किल गोखरवंशजाताः ॥१३॥

इस प्रकार सत्त्वादिगुणों के आधार पर चलनेवाले इस संसार चक्र में जो मदांध गुण, कर्म के आधार पर वर्णव्यवस्था मानते हैं वे प्रत्यक्ष में गोखर हैं इसमें अणुमात्र भी संदेह नहीं है ॥ १३ ॥

द्रव्याश्रितो गुण इति स्थिरतामुपेते
नित्ये नये नयविदां भुवनप्रसिद्धे ।

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

कर्मण्यपि क्रमवशात्किल कर्तृनिष्ठे
जातेर्विपर्ययकथैव निरस्तमाना ॥१४॥

गुण सर्वदा द्रव्य में रहते हैं यह नैय्यायिकों का सिद्धांत है, रहा कर्म वह कर्त्ता के आश्रित होने के कारण स्वयं जड़ है। इस कारण इनके आधार पर जातिविपर्यय मानना केवल अपनी मूर्खता का परिचय देना है ॥ १४ ॥

योऽयं स्वभाव इति भूमितले प्रसिद्धः
पित्रोः स संस्कृतिवशाद्वपुषि प्रसक्तः।
नित्यत्वमेति दहने दहनं तथोष्मा
तस्यास्ति नैगमनिदर्शनमद्वितीयम् ॥१५॥

संसार में जो स्वभाव के नाम से प्रसिद्ध है वह माता पिता के रज वीर्य के साथ प्राक्तन संस्कारों को लेकर चलता है। इसका उदाहरण अग्नि में दहन, प्रकाश तथा उष्णता का स्वभाव सिद्ध होना है ॥ १५ ॥

नित्यः स्वभाव इति यन्निगदन्ति विज्ञाः
सत्यं तदस्ति जलमग्निगुणेन युक्तम्।
वैरं जहाति सहजं न कदापि काले
वेगाद्विनाशयति वह्निमतिप्रतप्तम् ॥१६॥

"स्वभावोऽनपायी" यह जो वैज्ञानिकों का सिद्धांत है वह वास्तव में सर्वांश में सिद्ध है क्योंकि अत्यंत उष्ण जल भी स्वभाव सिद्ध वैर होने के कारण अग्नि के बुझाने में सर्वदा समर्थ रहता है, दृष्टांत प्रत्यक्ष है ॥ १६ ॥

स्वाभाविको गुणगणः प्रशमं न याति
किन्तूपयुक्तकरणैः स समेति वृद्धिम्।
किञ्चित्तिरोहित इव प्रतिभाति लीनः
सत्त्वस्य मिलकरणं ग्रथितं तदेतत् ॥१७॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

जिसका जो स्वाभाविक गुण है वह कदापि नष्ट नहीं होता है किन्तु कारणों के उपचय और अपचय से कभी बढ़ जाता है कभी घटकर छिप जाता है ॥ १७ ॥

एवंविधस्य गुणकर्मसमाश्रयस्य
नित्यस्य नित्यकरणस्य गुणातिगस्य ।
ये ये विपर्ययमपास्तधियो वदन्ति
ते ते जवादनुभवन्तु महेशकोपम् ॥१८॥

स्वभाव से नित्य कुण कर्म के आधार स्वरूप स्वयं गुणातीत तथा नित्य-साधनसंपन्न स्वभाव को भी जो अनित्य परिवर्तनशील मानते हैं उनको अंत में यमराज ही ठीक करेगा ? [ स्वस्य आत्मनो भावः अस्तित्वं स्वभावः । आत्माऽत्र शरीरम् । इति भावप्रकाशककारः ] ॥ १८ ॥

सर्वः स्वभावमुपयाति जनो जगत्यां
जन्मान्तरोपगतसंस्कृतिहेतुभूतम् ।
एतत्स्वयं भगवताऽर्जुनबोधनाय
गीतासु गीतमनुमोदितधर्मतत्त्वम् ॥ १९ ॥

सभी जीव जन्मांतर संस्कारानुगत स्वभाव को नहीं छोड़ सकते यह बात भगवद्गीता में अर्जुन के प्रति श्रीकृष्णजी ने स्वयं कही है। देखिए [ प्रकृतिं यान्ति भूतानि निग्रहः किं करिष्यति ] इतिभगवद्वाक्यम् ॥ १९ ॥

पातञ्जले निगदितं किल योगशास्त्रे
मूले सति त्रितयमत्र जगत्प्रतिष्ठम् ।
भोगस्तथाऽऽयुरुत जातिरिति क्रमेण
यत्प्राणिमात्रमधिगत्य निविष्टमास्ते ॥२०॥

पातंजल योगदर्शन में जाति, आयु और भोग इन तीनों को प्राचीन कर्मों का फलस्वरूप माना है जो कि सर्वत्र दीख रहा है। [ सति मूले तद्विपाको जात्यायुर्भोगः ] इति योगसूत्रम् ॥ २० ॥

प्राचीनकर्मफलतामुपयातमेत-
द्वस्तुत्रयं जगदधं शनियन्त्रणेन ।

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

कः प्राप्य भूमिवलये मनुजः स्वशक्त्या
सम्प्रापयिष्यति विपर्ययमप्रमत्तः ॥ २१ ॥

प्राचीन कर्म के फल में प्राप्त ब्राह्मणादि जाति को, अल्प, मध्य, पूर्णादि भेद से आयु को तथा दरिद्रता एवं ऐश्वर्य भेद से प्राप्त हुए भोग को इस संसार में कौन अप्रमत्त मनुष्य बदल सकता है ॥ २१ ॥

जन्मान्तरेषु जगदीश्वरनिर्मितस्य
जात्यादिकस्य परिवर्तनमागमेन ।
संसाध्यते तदिदमस्मदभीष्टमेव
मन्वत्रिगोतमपराशरसम्प्रदिष्टम् ॥ २२ ॥

जन्मांतर में जातिपरिवर्तन का जो सिद्धांत है वह वेदानुमत होने के कारण हमारे ही पक्ष का पोषक है जिसको मनु, याज्ञवल्क, अत्रि, गोतम, बौधायन आदि सभी मुनि और महर्षि मानते हैं। जन्मगत वर्ण-व्यवस्था में [ब्राह्मणमद्य विदेयम् ७। ४६] यह यजुर्वेद का मंत्र सर्वोत्तम तथा अकाट्य प्रमाण है। इसी प्रकार अन्य भी अनेक मंत्र है ॥ २२ ॥

एतन्निबोधयितुमेव विशिष्टरीत्या
व्यासो मतङ्गमघवत्कथितप्रसङ्गम् ।
शास्त्रप्रदिष्टमनुशासनपर्वणि द्रा-
गुक्त्वा विपर्ययकथामनयद्विनाशम् ॥२३॥

इसी बात को सिद्ध करने के लिए मुनिवर व्यासदेव ने महाभारत में मतंग और इन्द्र का संवाद उपस्थित किया है जो अनुशासन पर्व अध्याय २७। २८। २९ में मिलता है ॥ २३ ॥

ये कर्मणा भुवि विपर्ययमेकदैव-
स्त्रीकुर्वते निजमतेरनुसृत्य मार्गम् ।
तेषां मतेऽनुदिनमेकजनस्य नाना-
जातिष्ववस्थितिरहो ! नियमैव नूनम् ॥२४॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

जो मदांध कर्म के आधार पर एक जन्म में ही जाति का परिवर्तन मानते हैं उनके मत में एक मनुष्य एक दिन में अनेक जातियां बदल सकता है ॥ ४ ॥

एकः प्रगे मुखजकर्मणि सम्प्रसक्तो
मध्यन्दिने भुजसमुद्भवकर्मरक्तः ।
सायं स एव किल वैश्यकृतौ निषण्णः
कस्को भविष्यति विपर्ययपारवश्यात् ॥२५॥

एक मनुष्य प्रातः काल में ब्राह्मण का काम वेदाध्ययनादि करता है, मध्याह्न में क्षत्रिय का काम न्याय आदि करता है, सायंकाल में वही वैश्य का काम व्यवहार आदि करता है। कहिए? वह कौन कौन माना जायगा ॥ २५ ॥

तस्माद्विडम्बनमपास्य विधिप्रदिष्टां
वर्णव्यवस्थितिमहर्निशमप्रमत्ताः ।
सर्वे भजन्तु नियमेन यथा न पातो
भूयाद्भवेष्वधमयोनिषु मानवानाम् ॥२६॥

इसलिए मनुष्यों को चाहिए कि वे इस मखौलबाजी को छोड़कर वंशपरंपरागत जन्मसिद्ध वर्णव्यवस्था का आश्रय लें, जिससे वृक्षादि अधम योनियों में जाकर दुबारा जन्म न लेना पड़े ॥ २६ ॥

आविर्बभूव मुखतः प्रथमो विराजो
बाह्वोः समुद्भवमवाप ततो द्वितीयः ।
ऊर्वोः क्रमेण जननं समगात्तृतीयः
पद्भ्यामजायत विधेः प्रथितश्चतुर्थः ॥२७॥

विराट के मुख से ब्राह्मण, भुज से क्षत्रिय, ऊरु से वैश्य और पैरों से शूद्र उत्पन्न हुए। इस बात को [ ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीत् ] यह यजुर्वेद का मंत्र कह रहा है। शतपथ में भी इसी का समर्थन है ॥ २७ ॥

एभ्योऽपरे यजुषि ये गदिताः क्रमेण
सूतादयः समवलम्बितशिल्पभेदाः ।

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

सर्वेऽपि ते विनिमयेन जनिं प्रयाताः
पूर्वप्रदर्शितचतुर्विधजातिभाजाम् ॥२८॥

इनसे अन्य सूत, शैलूष, रथकार, कुलाल आदि जो जातियां यजुर्वेद के ३० अध्याय में कहीं हैं वे सब अतर प्रभव संकीर्ण जातियां हैं। उनमें कुछ स्पृश्य हैं, कुछ अस्पृश्य हैं ॥ २८ ॥

वर्णेषु पूर्वमुदितास्त्रय एव वर्णा
वारद्वयं जननमेत्य विधिप्रदिष्टम्।
वेगाद्द्विजत्वमधिगत्य यथावकाशं
वेदादिशास्त्रपठनाधिकृतिं प्रयाताः ॥२९॥

चार वर्णों में पहले तीन वर्ण दो बार जन्म होने के कारण द्विज अथवा द्विजन्मा कहलाते हैं। द्वितीय जन्म प्राप्त होने पर उनको वेदाध्ययन का अधिकार पूर्ण रूप से हो जाता है ॥ २९ ॥

वर्णत्रयाधिकृतिमेव विधेरधीता
वेदो विनिर्दिशति मन्त्रमुखेन यस्मात्।
तस्मान्न शूद्रकुलजः कथमप्ययग्र्यं
वेदाधिकारमिह जन्मनि गन्तुमर्हः ॥३०॥

वेद स्वयं मंत्रमुख से तीनवर्णों को अपने पढ़ने का अधिकार बतलाता है इसी कारण शूद्र इसको नहीं पढ़ सकता है। [ स्तुता मया वरदा देवमाता प्रचोदयन्ती पावमानी द्विजानाम् ] अथर्ववेद के इस मंत्र में [ द्विजानां ] यह पद इस बात का समर्थक है ॥३०॥

वेदादिशास्त्रपठनाद्यदि विप्रभावं
यायाज्जनो भुवि तदा न कथं प्रयाताः।
रामार्जुनध्रुवपितामहवासुदेवाः
सर्वेऽपि ये भगवतः परमावताराः ॥३१॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

जो मनुष्य वेद पढ़ने मात्र से ब्राह्मण होना मानते हैं वे भी ग़लती पर हैं। यदि ऐसा होता तो राम, अर्जुन, ध्रुव, देवव्रत, कृष्ण आदि सब ब्राह्मण माने जाते जो कि प्रत्यक्ष में भगवदवतार हैं ॥३१॥

तस्मान्न वेदपठनं भुवने जनेषु
ब्राह्मण्यकारणमपित्वनुकल्प एषः ।
योनिः श्रुतं तप इति त्रितयं निसर्गा-
त्तत्रास्ति कारणतयाऽनुमतं मुनीशैः ॥३२॥

इसलिए ब्राह्मणत्व प्राप्त करने में वेदाध्ययन कारण नहीं क्योंके क्षत्रिय और वैश्य के लिए भी वह नियत है। उसके प्राप्त करने में योनि, श्रुत और तप यह तीनों समुदित होकर कारण होते हैं ॥ ३२ ॥

नास्ति श्रुतं न च तपः किल यत्र विप्रे
जात्या स विप्र इति सम्यगगादि भाष्ये ।
शेषावतारचरणैः स्फुटमेव तस्मा-
ज्जन्मप्रधानमिह नैव गुणो न कर्म ॥३३॥

जिस ब्राह्मण में तप और श्रुत का अभाव है वह केवल जाति-ब्राह्मण है, ऐसा पतंजलि ने महाभाष्य में लिखा है। इसलिए जन्म ही प्रधान है, गुण कर्म प्रधान नहीं [तपः श्रुतं च योनिश्चेति महाभाष्यपाठः] ॥३३॥

वेदेन विध्यनुमतं मतमेतदेव
मत्वा जनस्य जनिमात्रवतः स्वभावात् ।
नामैव पूर्वमुदितं भुवि गृह्यसूत्रे
यज्जन्मना भवति नैव गुणप्रसङ्गात् ॥३४॥

जन्म को लक्ष्य में रख कर ही वेद ने सब से प्रथम जन्म के बाद नामकरण संस्कार का विधान किया है जो गृह्यसूत्रों में मिलता है और जो जन्म के आधार पर ही धरा जाता है, गुण कर्म के आधार पर नहीं ॥३४॥

एकादशेऽहनि पिता निजदारकस्य
कुर्वीत नामकरणं विधिनेति वादः ।

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

नो कर्म पश्यति न चापि गुणं तदानीं
तस्मिन्सुते जनिमुपेयुषि कर्मबन्धात् ॥३५॥

"दशम्युत्तरकालं पुत्रस्य जातस्य नाम विदध्यात्" यह जो वैदिक नियम है वह बालक में गुणकर्म नहीं देखता है, किन्तु जन्म देखकर ही शर्मा वर्मा, गुप्त, दासान्त नाम का आदेश करता है ॥ ३५ ॥

ये केऽपि शूद्रवदिति प्रवदन्ति लोका
विप्रं गुणेन रहितं नहि ते विदन्ति ।
सादृश्यमात्रनियतं वतिमन्यथा ते
दासीसुतस्य कृतिमप्यधमां वदेयुः ॥३६॥

जो मनुष्य विद्यारहित ब्राह्मण को देखकर उसको शूद्रवत् कहते हैं, वे "वति" प्रत्यय किस अर्थ में होता है, इस तत्त्व को नहीं जानते हैं। अन्यथा वे पाणिनि पर भी बिना आक्षेप किये नहीं रहते [ तद्भिन्नत्वे सति तद्गतभूयोधर्मवत्त्वं सादृश्यम् । सादृश्ये, तेन तुल्यं क्रिया चेद्वति-रित्यनेन वतिः ] ॥ ३६ ॥

सादृश्यमात्रनियतं वतिमत्र लोके
ये नो विदन्ति हठतः शठतामुपेताः ।
ते काष्ठवज्जडमतीनभितो वदन्तः
काष्ठीभवन्तु वपुषा स्वयमेव भूयः ॥३७॥

जो वतिप्रत्यय को सादृश्यार्थ में नहीं मानते हैं वे मूर्ख को "काष्ठवत्" कहकर उससे काष्ठ का काम लें और अन्तमें स्वयं भी काष्ठस्वरूप बनें ॥ ३७ ॥

कर्मापि यन्नियमितं निगमेन लोके
जन्मैव तत्समभिलक्ष्य न चेत्कथं स्यात् ।
वेदादिशास्त्रपठने नियतोऽधिकारो
विप्रस्य यो यजुषि मन्त्रमुखेन गीतः ॥३८॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

वेद में कर्म करने का जो अधिकार मिला है वह जन्म देख कर ही मिला है। इसीलिए [ ब्रह्मणे ब्राह्मणम् ] यजुर्वेद के इस मंत्र में प्रधान रूप से वेदाध्ययन का अधिकार केवल ब्राह्मण को ही दिया है [ ब्रह्मणे वेदाध्ययनाय ब्राह्मणं ब्राह्मणजातीयं पुरुषं आलुवेति मन्त्रार्थः ] इसी प्रकार नृत्ताय सूतम् ] इत्यादि मंत्र भी सूत जाति के लिए नृत्त नाचने का अधिकार दे रहे हैं ॥ ३८ ॥

सर्वे समानजननाः किल जन्मनेति
ये संवदन्ति भुवि तेऽपि जनिप्रधानम् ।
शूद्रं निदर्शनपथे विनियोज्य पश्चा-
त्कर्माभिनन्दनमनुप्रदिशन्ति भूयः ॥३९॥

जो मनुष्य सबको समान मानते हैं वे भी उदाहरण में जन्म-प्रधान शूद्र को ही उपस्थित करते हैं। देखिए [ जन्मना जायते शूद्रः ] यद्यपि यह पद्य किसी स्मृति में नहीं है तथापि "दुर्जनतोषन्याय" से यदि इसको मान भी लिया जाय तब भी गुण कर्म से वर्ण माननेवालों का अभीष्ट सिद्ध नहीं होता है क्योंकि चार वर्णों में एक वर्ण वे जन्म से मान चुके हैं। पद्य का असली पाठ [ जन्मना ब्राह्मणो ज्ञेयः ] ऐसा अत्रिस्मृति में लिखा है ॥ ३९ ॥

शूद्रे यथा जगति जन्मगतं निसर्गा-
च्छूद्रत्वमन्वयमुखेन समामनन्ति ।
लोकास्तथैव मुखजे मुखजत्वमत्र
कस्मान्न जन्मगतमेव वदन्तु नित्यम् ॥४०॥

जिस प्रकार जन्म से शूद्र मानने में गुणकर्मवादी आपत्ति नहीं करते हैं इसी प्रकार से जन्म से ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य में भी उनको आपत्ति नहीं करनी चाहिए ॥ ४० ॥

तिर्यक्पथाद्यदि मनुष्यपदं समेति
जीवस्तदा सदृशमेव तमः प्रधानम् ।

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

चाण्डालजन्म समुपैति तदेत्य पश्चा-
त्तस्मिन्गतागतशतैः स्वकृतानि भुङ्क्ते ॥४१॥

जीव तिर्यक् योनि से चलकर मनुष्य योनि में जब आता है तब सब से प्रथम तमोगुण प्रधान चांडाल अथवा पुक्कस योनि में प्रविष्ट होता है यह बात महाभारत अनुशासन पर्व अध्याय २१ पद्य ६ में कही है [ यादृग्गुणस्तादृग्गुणं भजते ] ॥ ४१ ॥

याते क्रमाद्दशशते समये स जीवः
शूद्रत्वमेति नियतं जगदीश्वरेण ।
यत्र द्विजातिपरिसेवनपुण्यपण्य-
लाभात्ततोऽधिकगतौ यतते निसर्गात् ॥४२॥

एक हज़ार वर्ष तक उसी चांडाल योनि में आवागमन होने पर फिर वह शूद्रयोनि में आकर प्रविष्ट होता है और उसमें द्विजों की सेवा करते करते उत्तम योनि में जाने योग्य अपने को बनाता है ॥ ४२ ॥

त्रिंशद्गुणेऽथ समये विधिवत्प्रयाते
धर्मानुकूलविधिनाऽत्र स वैश्यभावम् ।
सम्प्राप्य धान्यधनवर्धनजन्यपुण्यै-
र्नानाविधानि सुकृतानि समातनोति ॥४३॥

शूद्रयोनि में नियत समय को समाप्त करके फिर वह तीस हज़ार जन्म के बाद वैश्ययोनि में आता है जिसमें आकर वह धन धान्य की वृद्धि के द्वारा बहुत कुछ दान पुण्य करके अनेक सुकृत संचय करता है ॥ ४३ ॥

एवं गते जगति षष्टिगुणेऽत्र काले
राजन्यभावमुपयाति स वैश्यभावम् ।
हित्वाऽऽशु यत्र महदुच्चपदं प्रयातुं
यज्ञादिकर्मसु निजां मतिमादधाति ॥४४॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

इसके अनंतर वह एक लाख अस्सी हज़ार [१८००००] जन्म के बाद वैश्य योनि को छोड़कर क्षत्रिय योनि में जन्म लेता है जिसमें अनेक यज्ञ, दान, पुण्य आदि के द्वारा अपने को अगाड़ी जाने योग्य करता है ॥ ४४ ॥

तस्मात्परं जगति षष्ठिगुणं समाप्य
कालं महोन्नतसुपुण्यवशेन जीवः ।
ब्राह्मण्यमेति यद्वाप्य तपोविशेषै-
रन्ते गतागतमयं विधुनोति बन्धम् ॥४५॥

अंत में फिर वह एक करोड़ आठ लाख [१०८०००००] जन्म के बाद क्षत्रिय-योनि से ब्राह्मण-योनि में आता है। इसमें तप करके फिर अपने को आवागमन के चक्र से छुड़ाने का उद्यम करता है ॥ ४५ ॥

एवं क्रमेण बहुयोनिषु धावमानो
जीवः शुभाशुभफलानि विधेर्वशेन ।
भुक्त्वा पुनर्भगवदंशमयः प्रसादाद्
ब्रह्माद्वितीयमभयं पदमेति नित्यम् ॥४६॥

इस प्रकार क्रम क्रम से उन्नति करता हुआ यह जीव समस्त योनियों को समाप्त करके अंत में जिस ब्रह्म का अंश है उसी ब्रह्म में मिल जाता है ॥ ४६ ॥

एतत्समस्तमपि भारतपद्यबन्धे
व्यासो महर्षिरुचितं निजगाद वृत्तम् ।
यत्सादरं समवलोकयतां जनानां
नो संशयः पुनरुदेति मनस्यपास्तः ॥४७॥

यह सब बात महाभारत में व्यासदेव जी ने बड़े विस्तार के साथ वर्णन की है इसका रहस्य समझने पर वर्णव्यवस्था पर कोई संदेह नहीं रहता है ॥ ४७ ॥

एवं समस्तमपि जातिगतं महत्त्वं
वेदादिशास्त्रपरिशीलनलब्धतत्त्वम् ।

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

धर्मो विविच्य सहसा निजपार्श्वसंस्था-
निस्थं जगाद पुनरप्युचितं यथावत् ॥४८॥

इस प्रकार जातीय विषय का समस्त महत्त्व वेदादि सत्य शास्त्रों द्वारा समझा कर धर्मदेव ने अपने समक्ष में उपस्थित सज्जनों को यह उपदेश दिया ॥ ४८ ॥

वर्णव्यवस्थितिरियं भुवने तनोति
धर्मं समस्तजगतामधिपं स्वभावात् ।
तस्मान्ममानुगमने कृतपक्षपातै-
रेषा निरन्तरमुदारतयाऽनुगम्या ॥४९॥

यह जो वर्णव्यवस्था का तत्त्व है यही संसार में धर्म के अस्तित्व का प्रधान रूप से पोषक है इस कारण धार्मिक जनों को इसकी रक्षा में सर्वदा तत्पर रहना चाहिए ॥ ४९ ॥

ये नास्तिकत्वमधिगत्य जनाः प्रमादा-
द्धर्मं कुतर्कपरिपन्थिनमाक्षिपन्ति ।
ते वर्णधर्ममभितः परिहाय पश्चा-
त्तिर्यक्पदं विगतचेतनमाविशन्ति ॥ ५० ॥

जो मनुष्य नास्तिकता के कुचक्र में पड़कर प्रमाद से धर्म पर कुतर्क करने लगते हैं वे अपने वर्ण धर्म से गिरकर अंत में फिर तिर्यक् योनि में प्रविष्ट होते हैं ॥ ५० ॥

वेदेन यन्निगदितं समयं विविच्य
तत्सर्वमप्युचितमित्यवधार्य चित्ते ।
सर्वैरपि द्विजवरैः स्वकुलोद्भवेषु
तस्यादरः प्रतिपदं रभसाद्विधेयः ॥ ५१ ॥

वेदों ने जो कर्म जिस वर्ण के लिए नियत किये हैं उनको अपना धर्म समझ कर प्रत्येक जाति के मनुष्यों को समय समय पर करना चाहिए ॥ ५१ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

पारस्करादिमुनिभिः स्वविनिर्मितेषु
ग्रन्थेषु यत्फलमुदीरितमात्मनिष्ठैः ।
ते जातकर्मकरपीडननामधेयाः
काले विधिप्रणिहिते विधिना विधेयाः ॥५२॥

पारस्कर, गोभिल, आश्वलायन आदि धर्माचार्यों ने अपने अपने गृह्यसूत्रों में जिन गर्भाधानादि संस्कारों का उल्लेख किया है उनका अनुष्ठान नियत समय में द्विज मात्र को करना चाहिए ॥ ५२ ॥

एभिः क्रमेण विहितैः समये जनाना-
मत्युन्नतिर्भवति मानसभावशुद्धिः ।
सञ्जायतेऽनुपदमेव तथान्तरात्मा
सत्त्वोचितं गुणगणं विशदीकरोति ॥ ५३ ॥

समय पर इन संस्कारों के करने से मनुष्यों की उन्नति होती है, मानसिक भाव पवित्र होते हैं, अन्तरात्मा सत्त्वगुण की ओर प्रवृत्त होता है ॥ ५३ ॥

वेदानधीत्य विधिवद् व्रतबन्धकाला-
दारभ्य पञ्चदशभिः क्रमशः समाभिः ।
वेदोदितेन विधिना भुवि वर्णिवर्यैः
कार्यं करग्रहणकर्म समानजातौ ॥ ५४ ॥

व्रतबन्ध काल से लेकर पन्द्रह वर्ष तक वेदादि शास्त्रों का अध्ययन समाप्त करके वैदिक रीति से अपनी जाति में द्विज वर्णियों को विवाह करना चाहिए [ सवर्णामददुर्विवस्वते ] इति ऋग्वेदमन्त्रः । [ निघण्टौ विवस्वत्पदं मनुष्यजातिवाचकम् । अत एव सवर्णां लक्षणान्विता-मिति मनुः ] ॥ ५४ ॥

कन्याकरग्रहणकालविनिश्चयोऽपि
मन्वादिभिः पुरत एव यथा निबद्धः ।

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

मान्यस्तथैव भुवने न ततो विरुद्धः
सर्वोऽप्यसिद्धिमुपयाति विधावसिद्धः ॥५५॥

कन्याओं का विवाहवयो विचार भी मन्वादि धर्मशास्त्रों में जैसा लिखा है वैसा ही मानना चाहिए उससे विरुद्ध नहीं । मनु में ८ और १२ वर्ष की कन्या का विवाह लिखा है। सुश्रुत उसका समर्थन करता है [ त्रिंशद्वर्षोद्वहेत् कन्यामिति मनुः । द्वादशवर्षीयां पत्नीमावहेदिति सुश्रुतम्] ॥५५॥

अत्यन्तमल्पवयसां विगतायुषां वा
नो मङ्गलाय करपीडनकर्म लोके ।
सम्भाव्यते तदुभयत्र मनो न देयं
वेदव्यवस्थितिविरुद्धकृतेर्निषेधात् ॥ ५६ ॥

अत्यन्त बाल्यावस्था में तथा अत्यन्त वृद्धावस्था में विवाह करना वेदविरुद्ध है, इसलिए कदापि नहीं करना चाहिए। यही धर्माचार्यों का मत है ॥ ५६ ॥

आदाय भूरिधनमात्मसुता न देया
केनापि धार्मिकपरिस्थितिपारवश्यात् ।
मन्दात्मनां कृतिरियं यदपत्यजातं
विक्रीय भूमिवलये भरणं जनानाम् ॥५७॥

धन लेकर कन्या-विक्रय करना नीच पुरुषों का काम है इसलिए द्विजों को इस कार्य से सर्वदा अलग रहना चाहिए इसी में उनका कल्याण है ॥ ५७ ॥

यस्याः सुतस्तनयवद्दुहितुः पितॄणा-
मानृण्यमुद्वहति तोयदतामुपेत्य ।
तस्याः पणेन पणनं निजमांसपिण्ड-
संविक्रयादपरमस्ति न किञ्चिदत्र ॥५८॥

जिस लड़की का पुत्र ( दौहित्र ) पुत्र के अभाव में मृत पितरों को श्राद्ध के द्वारा पिंड तक पहुँचाता है उस लड़की को सरे बाजार मांसपिंड की तरह बेचना अपने शरीर के मांस बेचने के बराबर है ॥ ५८ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

ये कन्यकां हृदयहारिमुखावलोकां
लोभेन वृद्धमनुजैः सह योजयन्ति।
तेऽवश्यमेव भुवि जीवितमांसपिण्डं
विक्रीय घोरनरके निपतन्ति मन्दाः ॥५९॥

सुन्दर मुखवाली अपनी कन्या को धन के लोभ में पड़कर जो मनुष्य निर्वीर्य गतजीवन वृद्ध के साथ विवाह देते हैं वे अपने जीवित मांसपिंड को स्वयं बेचते हैं, ऐसा समझना चाहिए ॥ ५९ ॥

तस्मान्नितान्तमधमाधमजातिनिन्द्य-
मेतद्विहाय दुहितुः क्रयकर्म वेगात्।
दैवार्षरीतिमनुसृत्य सुताविवाहः
कार्यो जनैरुभयलोकफलप्रदत्वात् ॥ ६० ॥

इसलिए इस निन्दनीय कार्य को छोड़कर द्विजों को चाहिए कि वे अपनी कन्या का विवाह मनु-प्रोक्त दैव, आर्ष और प्राजापत्य रीति से किया करें जिससे दोनों लोकों में उनको सुख प्राप्त हो ॥ ६० ॥

आचारशुद्धिरपि भोज्यपदार्थजाते
सामान्यतः सुखकरीति विचार्य चित्ते।
सर्वैरुदारचरितैः परिवर्द्धनीया
भूयाद्यथा भुवि मलापसृतिर्निसर्गात् ॥६१॥

भोज्य द्रव्यों में आचार शुद्धि का ध्यान भी प्रत्येक द्विज को करना चाहिए, इससे सुख बढ़ता है और मलिनता दूर चली जाती है ॥ ६१ ॥

यादृक्करोति मनुजोऽशनमात्महेतो-
स्तादृग् भवत्यविरतं मनसः प्रसत्तिः।
बुद्धिस्तथा भवति वागपि तादृगेव
तस्मात्पवित्रतरमेव शिवाय भोज्यम् ॥६२॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

मनुष्य जैसा भोजन करता है वैसी ही उसकी बुद्धि बनती है, मन और वाणी भी वैसे ही बन जाते हैं। इस कारण भोजन पवित्र करना चाहिए ॥ ६२ ॥

स्वच्छं यदस्ति न तदस्ति पवित्रमत्र
भेदो महानुपगतः प्रकृतेः स्वभावात् ।
वस्त्वन्तरङ्गमधिगत्य पवित्रताऽऽस्ते
या स्वच्छता जगति सा बहिरङ्गभूता ॥६३॥

जो स्वच्छ है वह पवित्र भी हो यह ज़रूरी नहीं क्योंकि स्वच्छता और पवित्रता में बड़ा अंतर है। स्वच्छता वस्तु के बाहर रहती है और पवित्रता वस्तु के अंदर रहती है ॥ ६३ ॥

स्वच्छं पलाण्डु जगति प्रथितं परन्तु
नो तत्र तिष्ठति कदापि पवित्रतेति ।
धर्माधिकारिमतमत्र मनुप्रदिष्टं
तस्मादमेध्यमिति तत्प्रवदन्ति सन्तः ॥६४॥

पलांडु ( प्याज ) देखने में बड़ा स्वच्छ है परन्तु उसमें पवित्रता नहीं है। इसी कारण मनु ने उसकी गणना अमेध्य और अभक्ष्य पदार्थों में की है ॥ ६४ ॥

आज्यं प्रवर्द्धयति बुद्धिमतीव शुद्धं
सद्यो मनः प्रथयति व्यवसक्तमन्नम् ।
वाचं प्रवर्तयति दिव्यगुणां सदम्भः
प्राणं प्रसादयति गन्धवहः प्रशस्तः ॥६५॥

भोज्य द्रव्यों में शुद्ध घृत बुद्धि को बढ़ाता है, पवित्र अन्न मन को पवित्र बनाता है, स्वच्छ जल दिव्यवाणी को प्रवृत्त करता है, निर्मल वायु प्राणशक्ति को बढ़ाता है। [ अन्नमयं हि सोम्य मनः । अन्नं वै प्राणिनां प्राणः । आयुर्वै घृतम् ] ॥ ६५ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

तेजो विनाशयति भूपतिदत्तमन्नं
शूद्रप्रदत्तमपि तादृगवस्थमेव ।
आयुर्विलुम्पति सुवर्णकृतस्तदन्नं
चर्मावकर्तिजनदत्तमुदग्रकीर्तिम् ॥ ६६ ॥

राजा के अन्न खाने से तेज नष्ट होता है, शूद्र का अन्न खाने से ब्रह्म तेज नष्ट होता है, सुनार के अन्न खाने से आयु घट जाती है, चमार के अन्न खाने से यश नष्ट होता है [ राजान्नं तेज आदत्ते ] इति मनुः ॥ ६६ ॥

एतत्समस्तमपि मानवधर्मशास्त्रे
सन्दिष्टमात्मनि विचार्य मुखप्रसूतैः ।
वस्तुव्यवस्थितिमवेत्य पवित्रतायाः
संरक्षणं निजपरिश्रमतो विधेयम् ॥ ६७ ॥

धर्मशास्त्रों में कही हुई इन सब बातों को सूक्ष्म दृष्टि से विचार कर ब्राह्मणों को चाहिए कि वे भोज्य द्रव्य में वस्तुस्थिति का पूर्वापर विचार कर वंशपरंपरागत पवित्रता की रक्षा करें ॥ ६७ ॥

शास्त्रेषु यन्निगदितं मुनिभिः पुराणै-
र्लोकव्यवस्थितिमवेत्य तदेव यत्नात् ।
कर्तव्यमत्र मनुजैर्न ततो विरुद्धं
सिद्धान्त एष विदुषां भुवनप्रसिद्धः ॥ ६८ ॥

लोक व्यवस्थिति पर पूर्ण रूप से विचार करके प्राचीन आचार्यों ने जो बातें जिस स्वरूप में कही हैं उनका उसी रूप में पालन करना—उनके विरुद्ध इंच भर भी न करना—यही विद्वानों का परम सिद्धांत है ॥ ६८ ॥

धर्माधिकारिमनुजेषु दिवं गतेषु
तत्तद्विनिर्मितमनुप्रभृतिप्रबन्धाः ।
तेषां पदे तदनुमोदितधर्मदत्वा-
दाचार्यभावमनुगन्तुमलं समर्थाः ॥ ६९ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

जो धर्माचार्य नष्ट हो गए हैं उनके स्थान पर उनके बनाये ग्रंथों को रखकर उनकी आज्ञा का पालन करना हमारा धर्म है ॥ ६९ ॥

धर्मोपदेशकपदं समुपागतानां
लोके परापरविचारविधां वचांसि ।
वेदानुमोदनफलानि बलाद्यदि स्यु-
र्मान्यानि तान्यपि समानपरिस्थितिस्थैः ॥७०॥

धर्मोपदेशक पद को प्राप्त होकर विद्वान् जिन बातों का उपदेश देते हैं वे बातें यदि वेद से विरोध न रखती हों तो माननी चाहिए ॥ ७० ॥

लोकव्यवस्थितिमवेक्ष्य निबन्धकारै-
र्या या भुवि व्यवहृतिः परिकल्पिताऽऽस्ते ।
सा सा यदि प्रतिपदं निगमानुकूला
कार्या तदा यदि विरोधमुपैति हेया ॥७१॥

लोकव्यवहारों को देखकर निबंधकारों ने जो निबंध लिखे हैं वे निबंध यदि प्रत्यक्ष में वेद से विरोध न रखते हों तो मानने योग्य हैं ॥ ७१ ॥

ऐतिह्यमध्यपतितव्यवहारमध्ये
वेदादिशास्त्रवचनैरनुकूलता चेत् ।
मान्यं तदा तदुदितं यदि तद्विरोध-
स्त्याज्यं समस्तमपि वैदिकमार्गनिष्ठैः ॥७२॥

इतिहास के आधार पर जो बातें लोक में प्रचलित हैं वे यदि वेद और धर्मशास्त्रों से विरुद्ध न हों तो माननी चाहिए अन्यथा नहीं ॥ ७२ ॥

वेदेषु यद्विलिखितं भगवन्निदेशा-
द्विज्ञैः पुरातनमहर्षिभिराप्तकामैः ।
तत्सर्वमप्यनुपदं शिरसाऽऽदरेण-
स्वीकार्यमेष नियतः परमः स्वधर्मः ॥७३॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

भगवान् की आज्ञा पाकर प्राचीन ऋषियों ने वेदों में जो कुछ लिखा है वह सब ज्यों का त्यों मानना चाहिए यही हमारा परम धर्म है ॥ ७३ ॥

लोके पुरा यदभवत्सकलं तदारा-
दैतिह्यमेव कविभिः समये निबद्धम् ।
नैतावता तदनुमोदनमत्र सिद्धं
लोकव्यवस्थितिवशेन तदुक्तमन्यैः ॥७४॥

पहले समय में जो कुछ भला या बुरा हुआ वह इतिहास के लेखकों ने ज्यों का त्यों लिखा है। उसमें जो कुछ लिखा हो वही मान्य है, यह बात नहीं है, उसका उल्लेख उस समय की बातों पर निर्भर है, वेदानुकूल होने पर मान्य है, वेदविरुद्ध होने पर अमान्य है ॥ ७४ ॥

लोके विरुद्धमपि कर्म जनाः प्रमादा-
त्कुर्वन्ति वेदविहिताचरणेऽपि रक्ताः ।
केचिद्भवन्ति न तयोरुभयोश्चरित्रं
सर्वैः सदाऽनुगमनीयमुदारभावात् ॥७५॥

बहुत से मनुष्य घमंड में आकर प्रमाद से वेदविरुद्ध भी काम करते हैं, बहुत से धर्मपथारूढ़ एक भी कार्य वेदविरुद्ध नहीं करते। इतिहास में दोनों बातें मिलती हैं इसलिए दोनों का समान अनुकरण नहीं करना चाहिए ॥ ७५ ॥

रामो वनं समगमत्पितुराज्ञयेति
सीतां जहार विपिने बत रावणोऽपि ।
ऐतिह्यमेतदुभयं कविना निबद्धं
प्राचेतसेन परमत्र महान्विरोधः ॥ ७६ ॥

पिता की आज्ञा से भगवान् श्रीरामचन्द्रजी वन को चले गए, काम के वश में पड़कर वन में रावण ने सीताहरण किया। ये दोनों इतिहास एक कवि के लिखे हुए एक ही ग्रंथ में मिलते हैं परन्तु इन दोनों में धर्म के लिहाज़ से बड़ा विरोध पड़ता है ॥ ७६ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

रामादिवद्भुवि जनैः किल वर्तितव्यं
नो रावणादिवदिति प्रवदन्ति सन्तः ।
तस्मात्समस्तविषयेषु विचारभेदा-
दैतिह्यमेव न मतं मतमस्त्यदो नः ॥७७॥

संसार में मनुष्य को श्रीरामचन्द्रजी का अनुकरण करना चाहिए रावण का नहीं, ऐसी मर्यादा है। इसलिए हर बात में ऐतिहासिक प्रमाण होने से हर बात मानने योग्य नहीं होती है, यही हमारा मत है ॥७७॥

सर्वं तदेतदिह भारतभूविभागे
वेदादिशास्त्रपरिशीलनतः समेत्य ।
वर्णैः स्वकर्मसु मनः प्रसभं प्रदेयं
येनोभयत्र भगवत्करुणोदयः स्यात् ॥७८॥

मनुष्यों को चाहिए कि इन सब बातों पर वेदों का पूर्वापर विचार करके वे किसी कार्य में प्रवृत्त हों। इन्हें अपना मन इधर उधर न भटका कर अपने अपने वर्ण धर्म में लगाना चाहिए ॥७८॥

अध्यापनं विधिवदध्ययनं यथाव-
द्वेदस्य याजनमथो यजनं स्वभावात् ।
दानं प्रतिग्रहणमेतदुदारभावा-
द्विप्रस्य कर्म मनुना भुवने समुक्तम् ॥७९॥

मनु ने ब्राह्मण के लिए अध्यापन, अध्ययन, यजन, याजन, दान, प्रतिग्रह ये छः कर्म लिखे हैं। दान लेना ब्राह्मण का वैदिक कर्म है, इसमें [ ब्राह्मणमद्य विदेयं ] यह वैदिक मंत्र प्रमाण है ॥७९॥

गीतासु यन्निगदितं मधुसूदनेन
स्वाभाविकं शमदमादिकमत्र लोके ।
शास्त्रेषु तद् गुणपदेन समुक्तमस्मा-
देतत्समस्तमपि भूसुरवंशमुख्यम् ॥ ८० ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

भगवद्‌गीता में भगवान् ने जो शम, दम, तप, शौच, क्षांति, आर्जव आदि स्वभावज ब्राह्मण के नौ कर्म कहे हैं उनको शास्त्रों में गुण माना है। ब्राह्मणों को इन सबका पालन करना चाहिए ॥ ८० ॥

दानं तथा यजनमध्ययनं प्रजानां
संरक्षणं विषयकर्मसु चाप्रसक्तिः ।
कर्माणि पञ्च मनुना परिवर्णितानि
वेदान्विलोक्य भुवि बाहुजवंशजानाम् ॥८१॥

क्षत्रिय के लिए मनुस्मृति में दान, यजन, अध्ययन, प्रजारक्षण, इन्द्रियसंयम ये पांच कर्म लिखे हैं। अध्यापन और प्रतिग्रह क्षत्रिय के लिए वर्जित हैं ॥८१॥

शौर्यं पराक्रम इति द्वितयं धृतिश्च
दाक्ष्यं रणादगमनं दयनं परस्तात् ।
आस्तिक्यमीश्वरगतं भुजसम्भवार्थे
गीतासु गीतमशिवापगमाय देवैः ॥८२॥

शौर्य, तेज, धृति, दाक्ष्य, युद्ध में स्थिरता, दान, आस्तिकभाव ये स्वाभाविक सात गुण क्षत्रिय के लिए भगवद्‌गीता में लिखे हैं। इन सब में प्रजारक्षण और संग्राम ये दो कर्म क्षत्रिय के मुख्य हैं ॥८२॥

व्यापारकर्मणि रतिः कृषिरप्यनिन्द्या
युक्तं कुसीदमवनं विधिवत्पशूनाम् ।
दानं तथा यजनमध्ययनं समुक्त-
मूरूद्भवार्थमुचितं मनुना प्रसङ्गात् ॥८३॥

मानवधर्मशास्त्र में वैश्य के लिए व्यापार, कृषि, कुसीद (व्याज) पशुओं की रक्षा, दान, यजन, अध्ययन ये सात कर्म कहे हैं ॥८३॥

गोरक्षणं विधिवदुन्नतिरप्रतर्क्या
वाणिज्यकर्मणि कृषेरधिकः प्रचारः ।

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

वैश्यार्थमेतदुचितं त्रितयं समुक्तं
द्वैपायनेन मुनिना भगवन्मुखेन ॥८४॥

गोरक्षा, कृषि और वाणिज्य केवल ये तीन कर्म वैश्य के लिए भगवद्गीता में श्रीकृष्णजी ने कहे हैं। वास्तव में यही तीन कर्म वैश्य के लिए स्वभावज हैं। यजन और अध्ययन गौण हैं ॥ ८४ ॥

शुश्रूषणं द्विजगणस्य पदोद्भवार्थं
यद्वन्मनुः प्रतिजगाद तथैव कृष्णः।
सम्प्रोक्तवानुचितमेव न तद्विरुद्धं
तेनापि कार्यमुभयोरनुशासनेन ॥८५॥

शूद्र के लिए भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र और धर्माचार्य मनु ये दोनों एकमत है, दोनों ने शूद्र के लिए द्विजों की सेवा करना ही एकमात्र कर्म बताया है, जो वेदानुकूल है [ तपसे शूद्रमिति यजुर्वेदः। तपः शूद्रस्य सेवनमिति मनुः ] ॥ ८५ ॥

विप्रार्थमाश्रमचतुष्टयमागमेन
सम्प्रोक्तमभ्युदयदं भुजसम्भवानाम्।
तेषु त्रयं द्वितयमूरुसमुद्भवार्थ-
मेकः पदोद्भवकृते मुनिभिः प्रदिष्टः ॥८६॥

मनुस्मृति में ब्राह्मण के लिए चार आश्रमों का विधान है, क्षत्रिय के लिए तीन का है, वैश्य के लिए दो का है, शूद्र के लिए केवल एक गृहस्थ ही लिखा है ॥ ८६ ॥

वार्द्धक्यमाप्य वयसः परमत्र लोके
दण्डोत्थितं धनचयं विनिधाय विप्रे।
राज्यं प्रदाय विधिवत्सुतबान्धवेभ्यो
भूपो रणेषु निजविग्रहमाशु जह्यात् ॥८७॥

क्षत्रिय वृद्धावस्था में पुत्र आदि बांधवों को राज्य देकर दंड-प्राप्त-धन ब्राह्मण को दे देवे और स्वयं रण में जाकर प्राण छोड़ दे, यह मनु की आज्ञा है [दत्वा धनं तु विप्रेभ्य इति मनुः] ॥८७॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

वैश्योऽपि धर्मनिरतं कृतदारकृत्यो
नित्यं निजव्यवहृतौ परतः पशूनाम् ।
संरक्षणे निरत एव मनोर्निदेशा-
ज्जह्यादसून्भगवदर्चनदत्तचित्तः ॥८८॥

वैश्य गृहस्थाश्रम में पदार्पण करके अपने व्यवहार में तथा पशुओं की रक्षा में मन लगावे और अन्त में भगवान् का स्मरण करते करते प्राण छोड़ दे। ऐसा मनु ने लिखा है ॥ ८८ ॥

शूद्रः समुन्नतिरतो द्विजमात्रसेवा-
मेकां निधाय हृदये सततं गृहस्थः ।
नान्यत्किमप्यनुचितं चरितं विदध्या-
त्सेवामृते न च धनार्जनमत्र कुर्यात् ॥८९॥

अपनी उन्नति चाहनेवाला शूद्र अव्याज से द्विजों की सेवा करता हुआ अन्य कार्यों में अपना मन कभी न लगावे। अन्तमें राम राम, कृष्ण कृष्ण, हरे हरे कहता हुआ अपना शरीर त्याग दे ॥ ८९ ॥

एतत्समस्तमपि कर्म जनैरनाप-
द्यादर्तुमर्हमिति मानवधर्मशास्त्रम् ।
आपत्तिमाप्य तु जनेन यथावकाशं
वर्णान्तरव्यवहृतावपि गन्तुमर्हम् ॥९०॥

चारों वर्णों के लिए यह कार्य मनु ने आपत्काल के अतिरिक्त अन्य काल में कहा है। आपत्काल में एक दूसरे के व्यवहार से भी मनुष्य अपना काम चला सकता है ॥ ९० ॥

आस्थाय वृत्तिमिह बाहुजवंशजानां
विप्रः स्वकार्यमुचितं विषमे विदध्यात् ।
काले तथैव वणिजां भुजसम्भवोऽपि
शौद्रीं भृतिं समधिगत्य तयोरजातः ॥९१॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

ब्राह्मण आपत्काल में क्षत्रिय-वृत्ति से निर्वाह कर सकता है, क्षत्रिय वैश्यवृत्ति से और वैश्य शूद्रवृत्ति से काम कर सकता है ॥ ६१ ॥

शूद्रोऽप्यनापदि हितां द्विजमात्रसेवा
मापद्युपेत्य भुवि कारुककर्मभेदैः ।
जीवेदनुज्झितपथः कथमप्यमन्दं
जीवन्ति यद्वदिह सङ्करजातिजाताः ॥६२॥

शूद्र आपत्काल में द्विजों की सेवा छोड़कर वर्णसंकरों की शिल्प-वृत्ति से काम चला सकता है जो रथकार आदि संकीर्ण जातियाँ कर रही हैं ॥ ६२ ॥

प्राणात्ययेोचितमवेक्ष्य पुरः स्वकालं
दैवेन गर्हितमपि द्विजवंशजेभ्यः ।
नष्टं प्रतिग्रहमुपेत्य मुखप्रसूतो
वर्तेत किन्तु न सदैव तथाऽत्र कुर्यात् ॥६३॥

ब्राह्मण प्राणात्यय के समय में द्विजों से गर्हित दान लेकर भी अपना काम चला लेवे परन्तु सर्वदा नहीं। ऐसी मनु जी की आज्ञा है ॥ ६३ ॥

यः सर्वदैव कुरुते द्विजमात्रवंश्यः
पापोचितानि विपदि प्रतिदर्शितानि ।
कर्माणि सोऽत्र नरके निपतत्यवश्यं
शिल्पानि सङ्करजनार्थमुदीरितानि ॥६४॥

जो द्विज आपत्काल के बीतने पर भी आपत्कालोचित शिल्पादि से जीविका करता है वह नरक में गिरता है। धर्मशास्त्रों में शिल्प केवल वर्णसंकरों के लिए ही नियत है ॥ ६४ ॥

यस्याधिपत्यमधिगत्य भुजोद्भवस्य
ते वर्णसङ्करगणाः प्रभवन्ति लोके ।

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

तद्राज्यमाशु परिणश्यति वेनराज्यं
प्रत्यक्षमत्र सुनिदर्शनमेकमास्ते ॥६५॥

जिस राजा के राज्य में वर्णसंकर अधिक बढ़ जाते हैं उस राजा का राज्य, राज्य के अधिकारियों के साथ ही साथ नष्ट हो जाता है। वेन का राज्य इसमें प्रत्यक्ष उदाहरण है [ यत्र त्वेते परिध्वंसा इति मनुः ] ॥६५॥

राज्यं प्रशासति पुरा भुवि रामचन्द्रे
शम्बूक एव किल विप्लवहेतुरासीत् ।
सम्प्रत्यवस्थितिमिते वत शासने तु
शम्बूकवंशजनिताः शतशो भ्रमन्ति ॥६६॥

महाराजा रामचन्द्र जी के राज्य में एक शंबूक था जिसने विप्लव मचाया था। आजकल हजारों शंबूकवंशज उत्पात मचा रहे हैं। इसी कारण प्रजा में अनेक-प्रकार का विप्लव मचा हुआ है ॥ ६६ ॥

तेषां यथा निपतनं भुवि नित्यमेव
सम्भूतिमप्रतिहतां महतीमुपेयात् ।
बाहुप्रसूतबहुवंशभवैस्तथाऽऽशु
कार्यं समस्तमपि कार्यमदो मतं नः ॥६७॥

भारतवर्ष के क्षत्रिय राजाओं को चाहिए कि वे इस प्रकार अनधिकार चेष्टा ( बेजा मदाखिलत ) करनेवाले नीच जनों का सब प्रकार से दमन करें ॥ ९७ ॥

एतत्समस्तमपि मानवधर्मशास्त्रे
वेदेषु विज्ञकृतधर्मनिबन्धनेषु ।
भूयो व्यवस्थितिमितं मतमादरेण
सङ्गृह्य दर्शितमलन्तसुखोदयाय ॥ ६८ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

यह जो कुछ हमने लिखा है वह वेद, धर्मशास्त्र, गृह्यसूत्र आदि ग्रंथों के आधार पर लिखा है। उन ग्रंथों में ये बातें विस्तृत रूप में विद्यमान हैं। संसार के कल्याणार्थ उनका यह संग्रह है ॥ ९८ ॥

धर्मैकसुभिर्निगमदर्शितमार्गरक्षा-
दक्षैरुदारचरितैः सकलं तदेतत्।
लोकव्यवस्थितिकृते परिपालनीयं
येनोभयत्र भुवने सुखमेव भूयात् ॥ ९९ ॥

धर्मप्राण, निगममार्गरक्षक, उदारचरित सज्जनों को चाहिए कि वे लोकरक्षा के लिए इन सब बातों का यथावत् पालन करें जिससे दोनों लोकों में सुख प्राप्त हो ॥ ९९ ॥

इति जगदुपकारव्यग्रचित्तो महीपः
स्वकथनमतिशीघ्रं पूर्णतां यावदारात्।
अनयदुचितभावव्याहृतिव्यस्तवर्ण-
स्तदवधि विधियोगात्पूर्णतामाप सर्गः ॥१००॥

इस प्रकार जगत् के उपकार में दत्तचित्त धर्मदेव का कथन जब तक पूरा होने को था तब तक दैवयोग से वर्णव्यवस्था-पोषक यह सर्ग भी समाप्त हुआ ॥ १०० ॥

इति श्रीमदखिलानन्दशर्मकृतौ सतिलके श्रीसनातनधर्मविजये महाकाव्ये, वर्णधर्मविवेचनं नाम विंशतितमः सर्गः

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

# एकविंशः सर्गः

श्रीमानथ दिनचर्यां प्रवर्णयिष्यन्नुपस्थितानेवम् ।
धर्मः पुनरिदमाह प्रशान्तभावेन भारतप्राणः ॥ १ ॥

धार्मिकजनैः पुरस्ताद्विसृज्य शय्यां दिनोदयात्पूर्वम् ।
कार्यं भगवत्स्मरणं ब्राह्ममुहूर्ते प्रधानभावेन ॥ २ ॥

दिग्विजयी एवं विश्वव्यापी धर्मदेव ने इसके अनन्तर धर्मपरिषद् में उपस्थित धार्मिक सभ्यों के समक्ष में धार्मिक द्विजों की दिनचर्या का वर्णन इस प्रकार करना आरम्भ किया ॥१॥ सनातनधर्मावलंबी सज्जनों को चाहिए कि वे ब्राह्ममुहूर्त में प्रातःकाल उठ कर सब से प्रथम शय्या से उठते ही भगवन्नाम लेते हुए भगवान् का स्मरण करें ॥ २ ॥

हे भगवन् ! भवदाज्ञापालनमेवाद्य भूतले कर्तुम् ।
दैनन्दिनं समस्तं व्यवहारमहं प्रसाधयिष्यामि ॥ ३ ॥

प्रलयादिव निद्रातः प्रबोधितोऽहं प्रसादतो भवता ।
भगवन्नतस्त्वाहं प्रेष्य इवात्र प्रवृत्तिमिच्छामि ॥ ४ ॥

हे भगवन् ! आपकी आज्ञा का पालन करने के लिए ही मैं आज समस्त आह्निक कार्य करूँगा ॥ ३ ॥ आपने मुझे प्रलय जैसी निद्रा से उठा कर जगाया है, इस कारण मैं आपका सेवक होकर सेवक की तरह ही काम करना चाहता हूँ ॥ ४ ॥

एवं वदन्महेशं ध्यात्वा हृदये प्रमृज्य मुखमादौ ।
भगवन्नामग्रहणं कार्यं पश्चादवेक्षणं करयोः ॥ ५ ॥

वसति कराग्रे लक्ष्मीः करमध्ये गौः करस्य मूले कः ।
इति चिन्तयन्प्रभाते करावलोकः सुखाय सम्भवति ॥ ६ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

ऐसा कहते हुए हृदय में महेश्वर का ध्यान करके पहले मुखमार्जन करना चाहिए। उसके अनंतर भगवन्नाम-माला का जपकर के दोनों हाथों को मिलाकर उनका दर्शन करना चाहिए ॥ ५ ॥ हस्त के अग्रभाग में लक्ष्मी निवास करती है, मध्य भाग में सरस्वती रहती है और मूल प्रदेश में श्री ब्रह्माजी निवास करते हैं। इस कारण प्रातःकाल करावलोकन कल्याणकर माना जाता है ॥ ६ ॥

अन्येऽपि गोऽग्निभूसुरमयूरनकुलप्रशस्तललनाद्याः ।
माङ्गलिकाःप्रियकारकयोगाः प्रातः प्रयत्नतो बोध्याः ॥ ७ ॥
एतानवेक्ष्य दक्षिणकर्णे यज्ञोपवीतमाधाय ।
शौचाय दक्षिणस्यां पूर्वस्यां वा दिशि प्रगन्तव्यम् ॥ ८ ॥

इसी प्रकार अग्नि, भूदेव, मयूर, नकुल, सुन्दरी स्त्री, गौ आदि मांगलिक पदार्थ शकुन शास्त्र में कहे हैं उनका भी प्रातःकाल दर्शन करना मंगलप्रद माना जाता है ॥ ७ ॥ इनका अथवा इनमें से किसी एक का अवलोकन करके अपने दक्षिण कर्ण पर यज्ञोपवीत रख कर दक्षिण अथवा पूर्व दिशा में शौच जाना चाहिए ॥ ८ ॥

तृणसंरक्षितभूमौ जलाशयाद्दूरमवनते देशे ।
शौचक्रिया विधेया मतम्मुनीनामदो मया गदितम् ॥९॥
तस्मादादाय मृदं बहिःप्रदेशाज्जलाशयं गत्वा ।
दशवारं वामकरं स्मार्तादेशाद्विशोधयेद्द्विजः ॥ १० ॥

तृणों के द्वारा आस्तीर्ण भूभाग में जलाशय से दूर अवनत प्रदेश में शौच जाना चाहिए, यह सभी आचार्यों का मत है ॥ ९ ॥ इसके अनंतर शुद्ध मट्टी को लेते हुए जलाशय पर जाकर पहले दश वार वाम कर धोना चाहिए ॥ १० ॥

संहत्य हस्तयुगलं पुनर्मृदा सप्तवारमामृज्य ।
त्रिः पादौ त्रिः पात्रं द्विर्युगलं हस्तयोः शोध्यम् ॥११॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

